**खान, श्री गयूर अली** : हाई स्कूल, जनता दल (उत्तर प्रदेश), श्री मोहम्मद लियाकत अली खान के आत्मज, जन्म 7 अक्तूबर, 1909, विवाह श्रीमती नोशाभा बेगम से, सदस्य, (1) उत्तर प्रदेश विधान सभा 1957—62, (2) लोक सभा, 1962—70 और (3) राज्य सभा, 3-4-1976 से 8-1-1980, दिवगत। श्रद्धांजलि—24-4-1989।

**खान, श्री पीर मोहम्मद** : नेशनल कान्फ्रेंस (जम्मू और कश्मीर), श्री सिरदर गोस मोहम्मद खान के आत्मज, जन्म 1892, विवाह श्रीमती बिसमिल्लाह बेगम से, 3 पुत्र और 2 पुत्रियां, मंत्री, जम्मू और कश्मीर सरकार, 1948—51, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1958 और 3-4-1958 से 2-4-1964।

**स्थायी पता** : जम्मू तवी, मोहल्ला उस्ताद साहिब (जम्मू और कश्मीर)।

**खान, श्री बरकतुल्लाह** : बी० ए०, एलएल० बी०, कांग्रेस (राजस्थान), श्री रहमतुल्लाह खान के आत्मज, जन्म 25 अगस्त, 1920, अविवाहित, विशेष मंत्री और कार्यवाहक प्रधान मंत्री, जोधपुर राज्य, दिसम्बर 1948, सदस्य, (1) राजस्थान विधान सभा और (2) राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1954 और 3-4-1954 से 21-3-1957, दिवगत। श्रद्धांजलि—12-11-1973।

**खान, श्री मकसूद अली** : बी० ए०, कांग्रेस (आई) (कर्णाटक), श्री मजहर अली खान के आत्मज, जन्म 18 जनवरी, 1925, विवाह श्रीमती बशीरुन्निसा बेगम से, 7 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, मसूर विधान सभा, 1957—67, उप-मंत्री, मसूर सरकार, 1962—67, सदस्य, राज्य सभा, 10-4-1972 से 9-4-1978 और 10-4-1978 से 9-4-1984।

**स्थायी पता** : 49, अस्पताल रोड, बंगलोर (कर्णाटक)।

**खान, प्रो० रशीदुद्दीन** : एम० ए०, पीएच० डी०, (नाम-निर्देशित), श्री गुलाम अकबर खान (अकबर यार जंग) के आत्मज, जन्म 11 सितम्बर, 1924, विवाह श्रीमती लीला नारायण राव से, 1 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1970 से 2-4-1976 और 3-4-1976 से 2-4-1982, सामाजिक-आर्थिक समस्याओं और संस्कृति पर अनेक लेखों तथा अध्ययन-पत्रों के लेखक।

**स्थायी पता** : जे०-10, ग्रीन पार्क नई दिल्ली।

**खान, श्रीमती श्याम कुमारी** : एम० ए०, एलएल० बी०, कांग्रेस (उत्तर प्रदेश), श्री शामलाल नेहरू की आत्मजा, जन्म 20 अक्तूबर, 1904, विवाह श्री अब्दुल जमील खान से, 1 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 11-12-1963 से 2-4-1968, दिवगत। श्रद्धांजलि—9-6-1980।

**खान, श्री समीउल्लाह:** बी॰ ए॰, एलएल॰ बी॰, कांग्रेस (मध्य प्रदेश), *श्री मोहम्मद अमीर खान के आत्मज*, जन्म 19 सितम्बर, 1889, विवाह श्रीमती इरासुन्निसा बेगम से, 5 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, (1) केन्द्रीय विधान सभा, 1924—26 और (2) राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1954, दिवंगत, 13-10-1967।

***खापर्डे, कुमारी सरोज** बी॰ ए॰, कांग्रेस (आई) (महाराष्ट्र), श्री पुरुषोतम एस॰ खापर्डे की आत्मजा, जन्म 15 अगस्त, 1941, अविवाहित, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1972 से 2-4-1974, 3-4-1976 से 2-4-1982, 3-4-1982 से 2-4-1988 और 3-4-1988 से अद्यपर्यन्त, केन्द्रीय राज्य मंत्री, स्वास्थ्य और परिवार कल्याण और वस्त्र मंत्रालय, 1986—89, अध्यक्ष, राज्य सभा की आवास समिति, 1982—84।

**स्थायी पता:** गांधीकुटी, डा॰ अम्बेडकर रोड, नागपुर (महाराष्ट्र)।

**खुशवन्त सिंह, श्री.** बी॰ ए॰, एलएल॰ बी॰ (लंदन), बैरिस्टर-एट-लॉ, (नाम-निर्देशित), श्री सोभा सिंह के आत्मज, जन्म 2 फरवरी, 1915, विवाह श्रीमती कंवल खुशवन्त सिंह से, 1 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1980 से 2-4-1986, लघु कहानियों तथा उपन्यासों आदि और सिख पंथ पर अनेक पुस्तकों के लेखक, पद्म भूषण से सम्मानित, 1974।

**स्थायी पता** . 49-ई॰, सुजान सिंह पार्क, नई दिल्ली।

**खेर, श्री बाल गंगाधर.** बी॰ ए॰, एलएल॰ बी॰, कांग्रेस (बम्बई, अब महाराष्ट्र), श्री गंगाधर शंकर खेर के आत्मज, जन्म 24 अगस्त, 1888, विवाह श्रीमती द्वारका निगुडकर से, 5 पुत्र, सदस्य, बम्बई विधान सभा, 1937—52, प्रधान/मुख्य मंत्री, बम्बई राज्य, 1937—39 और 1946—52, सदस्य, (1) संविधान सभा और (2) राज्य सभा, 3-4-1952 से 14-7-1952, उपाध्यक्ष, बम्बई प्रान्तीय कांग्रेस समिति, दिवंगत। श्रद्धांजलि—18-3-1957।

**खैतान, श्री रघुनाथ प्रसाद**· कांग्रेस (बिहार), श्री किशनचन्द खैतान के आत्मज, जन्म 18 अक्तूबर, 1910, विवाह श्रीमती मणि देवी खैतान से, 3 पुत्र, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1966 से 2-4-1972, दिवंगत। श्रद्धांजलि—13-4-1987।

**खोबरागड़े, श्री भाऊराव देवजी**· बी॰ ए॰, बैरिस्टर-एट-लॉ, रिपब्लिकन पार्टी ऑफ इंडिया (खोबरागडे) (महाराष्ट्र), श्री देवाजी खोबरागडे के आत्मज, जन्म 25 सितम्बर, 1925, विवाह श्रीमती इन्दुमती से, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1958 से 2-4-1964, 3-4-1966 से 2-4-1972 और 3-4-1978 से 2-4-1984, उपसभापति, राज्य सभा, 17 दिसम्बर, 1969 से 1 अप्रैल, 1972, अध्यक्ष, राज्य सभा की विशेषाधिकार समिति, 1970—72, महासचिव, रिपब्लिकन पार्टी ऑफ इंडिया, अक्तूबर, 1957 से अक्तूबर, 1970, संस्थापक अध्यक्ष, रिपब्लिकन पार्टी ऑफ इंडिया (खोबरागडे), अक्तूबर, 1970, दिवंगत। श्रद्धांजलि—23-4-1984।

*वर्तमान सदस्य।

**खोसला, डा॰ अजुध्या नाथ.** बी॰ ए॰ (आनर्स) बी॰ ई॰, इंजीनियरिंग में डिप्लोमा (मानद), (रेनस्सेलीवर पोलिटेक्निक इन्स्टीट्यूट, संयुक्त राज्य अमरीका), नाम-निर्देशित, श्री रल्ला राम खोसला के आत्मज, जन्म 11 दिसम्बर, 1892, विवाह श्रीमती सुशीला वती खोसला से, 1 पुत्र और 6 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1958 से 4-10-1959, तकनीकी सम्बन्धी अनेक पुस्तकों के लेखक, पद्म भूषण से सम्मानित, 1954, दिवगत। श्रद्धांजलि—23-7-1984।

***गज सिंह, श्री** एम॰ ए॰ (इटन और आक्सफोर्ड), निर्दलीय (राजस्थान), श्री हनवन्त सिंह के आत्मज, जन्म 13 जनवरी, 1948, विवाह श्रीमती राजकुमारी हेमलता राजे से, 1 पुत्र तथा 1 पुत्री, त्रिनीदाद और टोबेगो में भारत के उच्चायुक्त, सदस्य, राज्य सभा 26-3-1990 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता:** (1) उमेद भवन पैलेस, जोधपुर (राजस्थान) और (2) 138, सुन्दर नगर, नई दिल्ली।

***गणेशन, श्री मिसा आर॰.** एम॰ ए॰, बी॰ एल॰, द्र॰ मु॰ क॰ (तमिलनाडु), श्री एन॰ एम॰ रमैय्या के आत्मज, जन्म 5 सितम्बर, 1940, विवाह श्रीमती जी॰ कारपगम्बीगाल से, 1 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, (1) तमिलनाडु विधान परिषद, 1984—86 और (2) राज्य सभा, 3-4-1990 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता:** 19, वेल्लाला स्ट्रीट, पुरासवालट्टम, मद्रास (तमिलनाडु)।

**गणेशन, श्री एल॰:** बी॰ ए॰, बी॰ एल॰, द्र॰ मु॰ क॰ (तमिलनाडु), श्री लोगानाथन के आत्मज, जन्म 4 अप्रैल, 1934, विवाह श्रीमती कमला से, 2 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, (1) तमिलनाडु विधान सभा, 1967—75 और (2) राज्य सभा, 30-6-1980 से 10-4-1986, 'क्रूसेड अगेन्स्ट हिन्दी इम्पीरियलिज्म' के लेखक।

**स्थायी पता:** कन्नाथगुडी कीलायुर, ओर्थानाड तालुक, जिला तन्जावूर (तमिलनाडु)।

**गणेशन, श्री वी॰ सी॰.** कांग्रेस (आई) (नाम-निर्देशित), श्री चिन्नय्या पिल्लै के आत्मज, जन्म 1 अक्तूबर, 1928, विवाह श्रीमती कमला से, 2 पुत्र तथा 2 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 18-2-1982 से 2-4-1986, (1) पद्मश्री और (2) पद्म भूषण से सम्मानित, 1984।

**स्थायी पता:** 16 बोग रोड, टी-नगर, मद्रास (तमिलनाडु)।

**गणेश्वर कुसुम, श्री.** मैट्रिक, ई टी, कांग्रेस (आई) (उड़ीसा), श्री मायाधर कुसुम के आत्मज, जन्म 21 मार्च, 1934, विवाह श्रीमती उमदा कुसुम से 2 पुत्र और 2 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1984 से 2-4-1990।

**स्थायी पता:** गांव जामसालिया, डाकघर भास्मा, जिला सुन्दरगढ़ (उड़ीसा)।

*वर्तमान सदस्य।

**गालिब, शेख :** एम० एम० एल० सी०, कांग्रेस (आन्ध्र प्रदेश), श्री चिगी शा के आत्मज, जन्म 15 जुलाई, 1904, विवाह श्रीमती इमाम बीबी से, 3 पुत्र तथा 3 पुत्रिया, सदस्य, (1) अन्तकालीन ससद, 1950—52 और (2) राज्य सभा, 3-4-1954 से 12-7-1958।

स्थायी पता . सागडीगुटा, गुटूर (आन्ध्र प्रदेश)।

**गिल, श्री रघबीर सिह ·** बी० ए०, कांग्रेस (पजाब), श्री निरजन सिह गिल के आत्मज, जन्म 31 मई, 1928, विवाह श्रीमती हरदयाल कौर से, 2 पुत्र और 3 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1976 से 9-5-1980।

स्थायी पता गाव एव डाकघर लण्डरा, तहसील खरड, जिला रोपड (पजाब)।

**गिलबर्ट, श्री एलबर्ट क्रोजियर:** कांग्रेस (उत्तर प्रदेश), श्री टी० सी० गिलबर्ट के आत्मज, जन्म 16 अक्तूबर, 1908, विवाह श्रीमती मेबेल गिलबर्ट से, 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 10-11-1960 से 2-4-1964 तथा 3-4-1964 से 2-4-1970, दिवगत। श्रद्धाजलि — 27-12-1990।

**गिल्डर, डा० मनचेरशा धुनजीभाई दोराबजी** बी० ए०, एल० एम० एण्ड एस०, एम० डी० (लन्दन), एफ० आर० सी० एस० (इग्लैंड), कांग्रेस (बम्बई अब महाराष्ट्र), श्री डी० डी० गिल्डर के आत्मज, जन्म 5 नवम्बर, 1882, विवाह श्रीमती हीराबाई से, 1 पुत्री, सदस्य, बम्बई विधान सभा, 1927 — 52, मत्री, बम्बई सरकार, 1937—39 और 1945 — 52, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1956 तथा 3-4-1956 से 2-4-1960, चिकित्सा सबधी पुस्तको के लेखक, दिवगत। श्रद्धाजलि — 22-5-1979।

**गुजराल, श्री इन्द्र कुमार·** एम० ए० (अर्थशास्त्र), बी० कॉम०, कांग्रेस (पजाब), श्री अवतार नारायण गुजराल के आत्मज, जन्म 4 दिसबर, 1919, विवाह श्रीमती शीला गुजराल से, 2 पुत्र, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1964 से 2-4-1970 तथा 3-4-1970 से 2-4-1976, ससदीय कार्य, सचार, सूचना और प्रसारण, निर्माण और आवास तथा शहरी विकास और योजना मत्रालयो के केन्द्रीय राज्य मत्री।

स्थायी पता. जी-13, महारानी बाग, नई दिल्ली।

**गुप्त, श्री आर० सी० :** बी० ए०, एलएल० बी०, कांग्रेस (उत्तर प्रदेश), लाला श्रीराम के आत्मज, जन्म- मार्च, 1893, विवाहित, 4 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, (1) उत्तर प्रदेश विधान परिषद्, 1937—52, (2) सविधान सभा, 1946—50, (3) अन्तकालीन ससद, 1950—52 और (4) राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1954 तथा 3-4-1954 से 2-4-1960, सम्पत्ति और अभिधृति विधियो के सबध मे टीकाओं के लेखक, दिवगत। श्रद्धाजलि — 22-12-1978।

**गुप्त, श्री गुरुदेव.** काग्रेस (आई) (मध्य प्रदेश), लाला मन्नूलाल के आत्मज, जन्म 1920, विवाह श्रीमती सोमवती देवी गुप्त से, 4 पुत्र तथा 3 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1960 से 2-4-1966 और 3-4-1976 से 2-4-1982, अध्यक्ष, मध्य प्रदेश काग्रेस कमेटी।

**स्थायी पता.** वेकट रोड, रीवा (मध्य प्रदेश)।

**गुप्त, श्री बालकृष्ण** बी० ए० (ऑनर्स), बी० एससी० (ऑनर्स) (अर्थशास्त्र) (लन्दन), सोशलिस्ट पार्टी लोहियावादी (बिहार), श्री शम्भुदयाल गुप्त के आत्मज, जन्म 5 मार्च, 1910, विवाह श्रीमती नारायणी देवी से, 1 पुत्र तथा 4 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1968 से 10-9-1972, दिवगत। श्रद्धाजलि—13-11-1972।

**गुप्त, श्री भूपेश** बी० ए०, एलएल० बी० (लदन), बार-एट-लॉ, भारतीय कम्युनिस्ट पार्टी (पश्चिमी बगाल), श्री महेश चन्द्र गुप्त के आत्मज, जन्म अक्तूबर, 1914, अविवाहित, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1958, 3-4-1958 से 2-4-1964, 3-4-1964 से 2-4-1970, 3-4-1970 से 2-4-1976 तथा 3-4-1976 से 6-8-1981, सचिव, भारतीय कम्युनिस्ट पार्टी की राष्ट्रीय परिषद, अग्रेजी और बगला भाषाओ में अनेक पुस्तको के लेखक, दिवगत। श्रद्धाजलि—17-8-1981।

**गुप्त, श्री मैथिली शरण** डी० लिट्० (मानद), साहित्य वाचस्पति, (नाम-निर्देशित), सेठ रामचरण के आत्मज, जन्म 3 अगस्त, 1886, विवाह श्रीमती सरयू देवी से, 1 पुत्र, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1958 तथा 3-4-1958 से 2-4-1964, पद्म विभूषण से सम्मानित, 1954, अनेक कविताओ और उपन्यासो के लेखक, दिवगत। श्रद्धाजलि — 14-12-1964।

**गुप्त, श्री राम गोपाल** स्वतत्र पार्टी (उत्तर प्रदेश), लाला रामचरण गुप्त के आत्मज, जन्म 21 जुलाई, 1920, विवाह श्रीमती केसर देवी से, 1 पुत्र, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1960 से 2-4-1966।

**स्थायी पता** 84/22, फजल गज, कानपुर (उत्तर प्रदेश)।

**गुप्त, श्री राम लखन प्रसाद.** एम० ए०, बी० एल०, भारतीय जनता पार्टी (बिहार), श्री तनुक लाल शाह के आत्मज, जन्म 1926, विवाह श्रीमती सरला गुप्त से, 4 पुत्र तथा 2 पुत्रिया, सदस्य, (1) बिहार विधान परिषद, 1970—76 तथा 1977-78 और (2) राज्य सभा, 10-4-1978 से 9-4-1984, अध्यक्ष, बिहार राज्य जनसघ, 1973—75, उपाध्यक्ष, (1) बिहार जनता पार्टी, 1977—80 और (2) बिहार भारतीय जनता पार्टी, 1980-81, दिवगत। श्रद्धाजलि — 30-1-1985।

**गुप्त, श्री श्याम लाल·** इटर कामर्स, काग्रेस (सगठन) (बिहार), श्री निरजन लाल के आत्मज, जन्म 8 नवम्बर, 1912, विवाह श्रीमती राजरानी से, 2 पुत्र तथा 5 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 10-4-1972 से 9-4-1978, पद्मश्री से सम्मानित, 1969, दिवगत। श्रद्धाजलि — 20-12-1989।

**गुप्ता, श्री विश्व बन्धु** बी० एससी०, कांग्रेस (आई) (दिल्ली), लाला देश बन्धु गुप्ता के आत्मज, जन्म 10 अक्तूबर, 1927, विवाह डा० (श्रीमती) विल्ला गुप्ता से, सदस्य, (1) अन्तरिम महानगर परिषद, दिल्ली, 1966 और (2) राज्य सभा, 3-4-1984 से 2-4-1990, उपाध्यक्ष, दिल्ली प्रदेश कांग्रेस कमेटी (आई), 1984।

**स्थायी पता**· 5, टालस्टाय मार्ग, नई दिल्ली-110001।

**गुप्ते, श्री भालचन्द्र महेश्वर:** एम० ए०, एलएल० बी०, कांग्रेस (मैसूर, अब कर्णाटक), श्री महेश्वर रामचन्द्र गुप्ते के आत्मज, जन्म 17 फरवरी, 1895, विवाह श्रीमती सरस्वती गुप्ते से, 1 पुत्र तथा 2 पुत्रियां, संसदीय सचिव, बंबई सरकार, 1937—39, सदस्य, (1) संविधान सभा, 1946—50 और (2) राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1958, मराठी भाषा में भारतीय संविधान के संबंध में एक पुस्तक के लेखक, दिवंगत। श्रद्धांजलि — 13-3-1972।

***गुफरान आजम, श्री.** एम० ए०, पीएच० डी०, कांग्रेस (आई) (मध्य प्रदेश), श्री एस० एम० आजम के आत्मज, जन्म 1 जुलाई, 1943, विवाह श्रीमती विनीता आजम से, 1 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, (1) लोक सभा, 1980—85 और (2) राज्य सभा, 16-6-1989 से अद्यपर्यन्त, मध्य प्रदेश कांग्रेस कमेटी के महासचिव/उपाध्यक्ष।

**स्थायी पता.** 48, निशात कालोनी, टी० टी० नगर, भोपाल (मध्य प्रदेश)।

**गुरुंग, श्री टी० एस०** · मैट्रिक, सी० पी० आई० (एम०) (पश्चिमी बंगाल), स्वर्गीय आनरेरी कैप्टेन बी० बी० गुरुंग (ओ० बी० आई०) के आत्मज, जन्म 29 अक्तूबर, 1923, विवाह श्रीमती इसाबेला एडवर्ड गुरुंग से, सदस्य, राज्य सभा, 14-3-1986 से 13-1-1989, दिवंगत। श्रद्धांजलि — 21-2-1989।

***गुरुपदस्वामी, श्री एम० एस०.** एलएल० बी०, जनता दल (उत्तर प्रदेश), श्री शिवलिंग देवारू के आत्मज, जन्म 7 अगस्त, 1922, विवाह श्रीमती राजश्री से, 1 पुत्र तथा 2 पुत्रियां, सदस्य, (1) लोक सभा, 1952—57 और (2) राज्य सभा, 3-4-1960 से 2-4-1966, 3-4-1966 से 2-4-1972, 10-4-1984 से 9-4-1990 और 10-4-1990 से अद्यपर्यन्त, केन्द्रीय राज्य मंत्री, (1) परमाणु ऊर्जा विभाग, मार्च, 1967 से जून, 1967 और (2) खाद्य, कृषि सामुदायिक विकास और सहकारिता मंत्रालय, जून, 1967 से अक्तूबर, 1969, राज्य सभा में विपक्ष के नेता, 1971, पेट्रोलियम और रसायन मंत्री तथा सभा के नेता, दिसम्बर, 1989 से नवम्बर, 1990, अध्यक्ष, मैसूर राज्य प्रजा समाजवादी पार्टी, 1957—61, कुछ पुस्तकों के लेखक।

**स्थायी पता**· 285/22, रामानुज रोड, मैसूर (कर्णाटक)।

**गुरुमूर्ति, श्री बी० वी०** इंटर, कांग्रेस (हैदराबाद अब आन्ध्र प्रदेश), श्री बी० वीरैया के आत्मज, जन्म 31 जुलाई, 1916, विवाह श्रीमती ईश्वरम्मा से, 2 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 15-2-1954 से 2-4-1956।

**स्थायी पता**· 240, खडोजी बाजार, सिकन्दराबाद (आन्ध्र प्रदेश)।

*वर्तमान सदस्य।

**गुरुस्वामी, श्री एस०:** बी० ए०, (मद्रास अब तमिलनाडु), श्री जी० सुब्बुस्वामी अय्यर के आत्मज, जन्म 28 सितम्बर, 1904, विवाहित, 2 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, (1) केन्द्रीय विधान सभा, 1946-47 और (2) राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1954, दिवगत। श्रद्धांजलि — 3-9-1963।

**गुलशेर अहमद, श्री:** बी० ए०, एलएल० बी०, बार-एट-लॉ, कांग्रेस (विंध्य प्रदेश, अब मध्य प्रदेश), शेख वजीर अहमद के आत्मज, जन्म 3 अगस्त, 1921, विवाह श्रीमती बोतूल फातिमा से, 3 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1956।

**स्थायी पता:** रेवा (मध्य प्रदेश)।

**गुहा, डा० (श्रीमती) फूलरेणु:** एम० ए०, डी० लिट्० (पेरिस), कांग्रेस (पश्चिमी बंगाल), श्री सुरेन्द्र नाथ दत्त की आत्मजा, जन्म 13 अगस्त, 1911, विवाह डा० वीरेश चन्द्र गुहा से, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1964 से 2-4-1970, समाज कल्याण विभाग की केन्द्रीय राज्य मंत्री, 1967।

**स्थायी पता:** 55/5, पूर्ण दास रोड, कलकत्ता (पश्चिमी बंगाल)।

**गोगोई, श्री तिलोक:** बी० ए०, कांग्रेस (आई) (असम), श्री खगेश्वर गोगोई के आत्मज, जन्म 10 अप्रैल, 1923, विवाह श्रीमती दिव्यलता गोगोई से, 2 पुत्र तथा 3 पुत्रियां, सदस्य, (1) असम विधान सभा, 1962—72 और (2) राज्य सभा, 20-7-1977 से 2-4-1980, उपाध्यक्ष, असम प्रदेश कांग्रेस कमेटी, 1972, दिवगत। श्रद्धांजलि — 23-7-1985।

**गोपाल, श्री वलाडि गणपति:** कांग्रेस (बिहार), श्री वी० एस० गणपति अय्यर के आत्मज, जन्म 20 दिसम्बर, 1917, विवाह श्रीमती लक्ष्मी से, 2 पुत्र तथा 2 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1956।

**स्थायी पता:** नारायण कृपा, प्लाट संख्या—1, आई० सी० रोड, जमशेदपुर (बिहार)।

**गोपालकृष्ण, श्री आर०:** कांग्रेस (मद्रास अब तमिलनाडु), श्री रामस्वामी के आत्मज, जन्म: 15 अगस्त, 1922, विवाह श्रीमती सरस्वती गोपालकृष्णन से, 1 पुत्र, सदस्य, राज्य सभा, 12-3-1960 से 2-4-1964।

**स्थायी पता:** देवनगुडी, डाकघर—वाकुर (बगस्ता) लालपट, तालुक चिदम्बरम, जिला दक्षिण अरकाट (तमिलनाडु)।

*__गोपालन, श्री आर० टी०:__ बी० पी० ई०, ए० आई० ए० डी० एम० के० (II) (तमिलनाडु), श्री आर० थिमिया गौडर के आत्मज, जन्म 16 अगस्त, 1943, विवाह श्रीमती जी० पगाजम से, 1 पुत्र तथा 2 पुत्रियां, सदस्य, (1) तमिलनाडु विधान सभा, 1980—84 और (2) राज्य सभा, 30-6-1986 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता:** 28, अमरावती इल्लम अल्मारतु स्ट्रीट, कम्बम, जिला मदुरै (तमिलनाडु)।

*वर्तमान सदस्य।

**गोपालन, श्री के०** बी० ए०, जनता पार्टी (जी) (केरल), श्री चेकुट्टी के आत्मज, जन्म 25 दिसम्बर, 1919, विवाह श्रीमती शारदा से, 2 पुत्र तथा 2 पुत्रियां, सदस्य, (1) मद्रास विधान परिषद और (2) राज्य सभा, 2-7-1982 से 1-7-1988, अध्यक्ष, जनता पार्टी (जी), महासचिव, (1) केरल प्रदेश कांग्रेस कमेटी के (तीन बार) और (2) कांग्रेस (ओ०) राज्य समिति, 1969।

**स्थायी पता** चक्कोराथूकुलम, कालीकट (केरल)।

***गोपालसामी, श्री वी०** एम० ए० (अर्थशास्त्र), बी० एल०, द्र० मु० क० (तमिलनाडु), श्री टी० ए० जी० वैयापुरी नायकर के आत्मज, जन्म 22 मई, 1944, विवाह श्रीमती जी० रेणुगादेवी से, 1 पुत्र तथा 2 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1978 से 2-4-1984, 3-4-1984 से 2-4-1990 और 3-4-1990 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता.** कल्लिंगपट्टी (डाकघर), तिरुवेनादम (वरास्ता) सकरन्कोइल (तालुक), जिला तिरुनलवेली (तमिलनाडु)।

**गोपाल सिंह, डा०** एम० ए०, पीएच० डी०, जे० डी० (लन्दन), (नाम-निर्देशित), सरदार आत्मा सिंह के आत्मज, जन्म 29 नवम्बर, 1917, विवाह श्रीमती इन्द्रजीत कौर से, 1 पुत्र, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1962 से 2-4-1968, लेखक—सिख धर्म ग्रंथ का चार खण्डों में मुक्त छंद में सबसे पहला किया गया अंग्रेजी अनुवाद, "लाइफ ऑफ गुरु नानक" "लाइफ ऑफ गुरु गोविन्द सिंह", "इंग्लिश-पंजाबी डिक्शनरी", दिवंगत। श्रद्धांजलि—8-8-1990।

**गोयल, श्री जे० पी०** एम० ए०, एलएल० बी०, लोक दल (उत्तर प्रदेश), श्री हरद्वारी लाल के आत्मज, जन्म 21 दिसंबर, 1926, विवाह श्रीमती मिथलेश कुमारी गोयल से, 1 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1982 से 2-4-1988, उपसभाध्यक्ष, राज्य सभा, 1984-85, कोषाध्यक्ष, लोक दल।

**स्थायी पता.** बी-116, नीति बाग, नई दिल्ली।

**गोरे, श्री नारायण गणेश** बी० ए०, एलएल० बी०, सोशलिस्ट पार्टी (महाराष्ट्र), श्री गणेश गोविन्द गोरे के आत्मज, जन्म 15 जून, 1907, विवाह श्रीमती सुमति से, 1 पुत्री, सदस्य, (1) लोक सभा, 1957—62 और (2) राज्य सभा, 3-4-1970 से 2-4-1976, संयुक्त सचिव, सोशलिस्ट पार्टी, 1948, महासचिव, प्रजा सोशलिस्ट पार्टी, 1953—54।

**स्थायी पता** सदाशिव पेठ, पुणे (महाराष्ट्र)।

**गोलन्दाज मोहम्मदहुसन, श्री** इन्टरमीडिएट, कांग्रेस (आई) (गुजरात), श्री अब्दुल समद के आत्मज, जन्म 23 सितम्बर, 1913, विवाह श्रीमती सकीना बेगम से, 1 पुत्र तथा 4 पुत्रियां, सदस्य, (1) बम्बई विधान सभा, 1952—57, (2) बम्बई और गुजरात विधान सभा, 1957—62, (3) गुजरात विधान सभा, 1967—71 और (4) राज्य सभा, 3-4-1976 से 2-4-1982।

**स्थायी पता** 1/98, ए-6, गोलन्दाज स्ट्रीट, नानपुरा, सूरत (गुजरात)।

*वर्तमान सदस्य।

***गोस्वामी, श्री दिनेश** एम॰ ए॰ (अर्थशास्त्र), एलएल॰ बी॰, असम गण परिषद् (असम), श्री रजनी कांत गोस्वामी के आत्मज, जन्म 27 मई 1935, विवाह श्रीमती विभा गोस्वामी से, 1 पुत्र तथा 2 पुत्रिया, सदस्य, लोक सभा, 1971 से 1977 और 1985 से 1989, सदस्य, लोक सभा के सभापतियो की तालिका, 1974-75, सदस्य, राज्य सभा, 10-4-1978 से 9-4-1984 और 10-4-1990 से अद्यपर्यन्त, उपसभाध्यक्ष राज्य सभा, 1979—82, केन्द्रीय इस्पात और खान मत्री तथा विधि और न्याय मत्री, दिसम्बर, 1989 से नवम्बर, 1990।

**स्थायी पता** भारालुमुख, गुवाहाटी (असम)।

***गोस्वामी, श्री रामनारायण** मेट्रिक, कम्युनिस्ट पार्टी आफ इडिया (मार्क्सवादी) (पश्चिमी बगाल), श्री पुलिन बिहारी गोस्वामी के आत्मज, जन्म 5 अप्रल, 1935, विवाह श्रीमती लतिका गोस्वामी से, 1 पुत्र तथा 2 पुत्रिया, सदस्य, पश्चिमी बगाल विधान सभा, 1977—86, पश्चिमी बगाल सरकार के मत्री, 1982—86, सदस्य, राज्य सभा, 22-10-1986 से, 9-7-1987 और 10-7-1987 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता** ग्राम और डाकघर भेटा, जिला बर्दवान (पश्चिमी बगाल)।

**गोस्वामी, श्री विश्व** बी॰ ए॰, जनता (असम), श्री जामिनी कात गोस्वामी के आत्मज, जन्म दिसम्बर, 1921, अविवाहित, सदस्य, राज्य सभा 3-4-1980 से 2-4-1986, महासचिव, (1) प्रजा सोशलिस्ट पार्टी, असम, 1955—71, (2) सोशलिस्ट पार्टी, असम, 1973—76 और (3) जनता पार्टी, असम, 1977—79, दिवगत। श्रद्धाजलि — 3-3-1987।

**गोस्वामी, श्री श्रीमन् प्रफुल्ल** निर्दलीय (असम), पडित प्रताप चन्द्र गोस्वामी के आत्मज, जन्म 2 फरवरी, 1911, विवाह श्रीमती ऊषा गोस्वामी से, 4 पुत्र तथा 2 पुत्रिया, सदस्य, (1) असम विधान सभा, 1952—57 और 1957—62 और (2) राज्य सभा, 4-5-1967 से 2-4-1972 और 3-4-1974 से 2-4-1980, महासचिव, असम काग्रेस सोशलिस्ट पार्टी, 1938—44, कई वर्षो तक असम प्रदेश काग्रेस कमेटी के सगठन सचिव/सचिव/महासचिव/अध्यक्ष रहे, असमी भाषा मे पुस्तको के लेखक।

**स्थायी पता** नलबाडी सतरा, डाकघर नलबाडी, कामरूप, जिला (असम)।

**गौड, डा॰ राज बहादुर** एम॰ बी॰ बी॰ एस॰, कम्युनिस्ट पार्टी (आन्ध्र प्रदेश), श्री महबूब राय गौड के आत्मज, जन्म 21 जुलाई, 1920, विवाह श्रीमती ब्रजरानी गौड से, 2 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1956 और 3-4-1956 से 2-4-1962, सचिव, ए॰ आई॰ टी॰ यू॰ सी॰, 1957।

**स्थायी पता** 1-8-1/60, सूर्यनगर, हैदराबाद (आन्ध्र प्रदेश)।

*वर्तमान सदस्य।

**गौडा, श्री के० एस० मल्ले:** बी० एससी०, निर्दलीय (कर्णाटक), श्री के० सिद्दे गौडा के आत्मज, जन्म 25 नवम्बर, 1916, विवाह श्रीमती लक्ष्मी देवी से, 1 पुत्र तथा 4 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1970 से 2-4-1976 तथा 3-4-1976 से 2-4-1982, कर्णाटक साहित्य अकादमी पुरस्कार से सम्मानित, 1974, भारतीय प्रशासनिक सेवा से स्वैच्छिक सेवानिवृत्ति, ग्रामीण भारत सबधी पुस्तको के लेखक।

**स्थायी पता.** 6, के० आर० रोड, वासवनगुडी, बगलौर (कर्णाटक)।

**गौडा, श्री के० जी० थिम्मे:** बी० एससी०, बी० एल०, जनता दल (कर्णाटक), श्री जी० वेकटरामन गौडा के आत्मज, जन्म 1915, विवाह श्रीमती गगाम्मा से, 3 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, (1) कर्णाटक विधान सभा, (2) कर्णाटक विधान परिषद् और (3) राज्य सभा, 10-4-1984 से 9-4-1990।

**स्थायी पता:** कनकपुरा, जिला बगलौर (कर्णाटक)।

**गौडा, श्री डी० बी० चन्द्रे:** बी० एससी०, एलएल० बी०, जनता दल (कर्णाटक), श्री डी० ए० बाइरे गौडा के आत्मज, जन्म 26 अगस्त, 1936, विवाह श्रीमती बी० एस० पूर्णा से, 4 पुत्रिया, सदस्य, (1) लोक सभा, 1971—77 और 1977—79 और (2) कर्णाटक विधान परिषद, 1978—82, मत्री, कर्णाटक सरकार, 1979-80, कर्णाटक विधान परिषद में विपक्ष के नेता, 1980-81, सदस्य, कर्णाटक विधान सभा, 1983—85, अध्यक्ष, कर्णाटक विधान सभा, 1983—85, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1986 से 14-12-1989, अध्यक्ष, कर्णाटक प्रदेश काग्रेस कमेटी (यू), 1979।

**स्थायी पता:** डाराडा हल्ली मुडिगेरे, जिला - चिकमगलूर (कर्णाटक)।

**गौडा, श्री यू० के० लक्ष्मण:** बी० एससी०, निर्दलीय (कर्णाटक), श्री यू० कलासे गौडा के आत्मज, जन्म 15 दिसबर, 1919, विवाह श्रीमती लक्ष्मी देवी से, 3 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1968 से 2-4-1974 तथा 3-4-1974 से 2-4-1980।

**स्थायी पता·** उरविनाएवान एस्टेट, जवलि डाकखाना (कर्णाटक)।

***गौतम, श्री आनन्द प्रकाश:** एम० ए० (हिन्दी), एलएल० बी०, निर्दलीय (उत्तर प्रदेश), श्री नये लाल के आत्मज, जन्म 12 नवम्बर, 1941, विवाह श्रीमती माया से, 4 पुत्र तथा 2 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 28-1-1985 से 4-7-1986 और 3-4-1988 से अद्यपर्यत।

**स्थायी पता·** 532, सी/189, मेहदी टोला, अलीगज, लखनऊ (उत्तर प्रदेश)।

*वर्तमान सदस्य।

**गौतम, श्री मोहन लाल** बी० ए० (आनर्स), कांग्रेस (ओ०) (उत्तर प्रदेश), पंडित चित्तमल के आत्मज, जन्म 5 अगस्त, 1902, विवाह श्रीमती द्रौपदी देवी से, 1 पुत्र तथा 2 पुत्रियां, सदस्य, उत्तर प्रदेश विधान सभा, 1937, 1952, 1957 और 1967, मंत्री, उत्तर प्रदेश सरकार, 1952—54 और 1956—60, सदस्य, (1) संविधान सभा, 1947 और (2) राज्य सभा, 14-8-1969 से 2-4-1972, सचिव/अध्यक्ष, उत्तर प्रदेश, प्रदेश कांग्रेस समिति, 1936, 1963—64 और 1969, महासचिव, अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी, 1950-51, दिवंगत। श्रद्धांजलि—4-8-1977।

***गौतम, श्री संघ प्रिय.** बी० एससी०, एलएल० बी०, सिद्धान्त भास्कर, भारतीय जनता पार्टी (उत्तर प्रदेश), चौधरी छेदा लाल के आत्मज, जन्म 31 जनवरी, 1931, विवाहित, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1990 से अद्यपर्यन्त, अध्यक्ष/उपाध्यक्ष, भारतीय जनता पार्टी, उत्तर प्रदेश।

**स्थायी पता** तुलसी मार्किट, काला आम, बुलन्दशहर (उत्तर प्रदेश)।

**घोष, श्री अरविंद** आई० एससी०, भा० सा० द०(मार्क्सवादी) (पश्चिमी बंगाल), श्री गिरेन्द्र एन० घोष के आत्मज, जन्म जनवरी, 1925, विवाह श्रीमती अमीना घोष से, 2 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 10-7-1981 से 8-11-1984, दिवंगत। श्रद्धांजलि—17-1-1985।

***घोष, श्री दीपेन.** बी० काम, सी० पी० आई० (एम०) (पश्चिमी बंगाल), श्री शचीन्द्र भूषण घोष के आत्मज, जन्म 1 फरवरी, 1932, विवाह श्रीमती रीना घोष से, 1 पुत्र, सदस्य, राज्य सभा, 10-4-1981 से 9-7-1987 तथा 10-7-1987 से अद्यपर्यन्त, कामगारों तथा आर्थिक मामलों से संबंधित समस्याओं के संबंध में अनेक लेखों के लेखक।

**स्थायी पता** ब्लॉक-बी, फ्लैट न० 3, सी० आई० टी० स्कीम-II, 15, बेछूलाल रोड, कलकत्ता (पश्चिमी बंगाल)।

**घोष, प्रिंसिपल देव प्रसाद** एम० ए०, बी० एल०, जनसंघ (पश्चिमी बंगाल), श्री क्षेत्रनाथ घोष के आत्मज, जन्म 15 मार्च, 1894, विवाह श्रीमती शोभारानी घोष से, 6 पुत्र तथा 2 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1954, कुछ पुस्तकों के लेखक, दिवंगत। श्रद्धांजलि—23-7-1985।

**घोष, श्री नीरेन·** बी० ए०, सी० पी० आई०(एम०) (पश्चिमी बंगाल), डा० मन्मथ नाथ घोष के आत्मज, जन्म अप्रैल, 1915, अविवाहित, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1962 से 2-4-1968 तथा 10-7-1969 से 9-7-1975।

**स्थायी पता:** 53, लोअर सर्कुलर रोड, कलकत्ता (पश्चिमी बंगाल)।

**घोष, श्री बिमल कुमार** बी० ए० (आनर्स अर्थशास्त्र), बी० एससी० (अर्थशास्त्र) (लंदन), जर्मन में लेंग्वेज सर्टिफिकेट (बर्लिन विश्वविद्यालय), किसान मजदूर प्रजा पार्टी (पश्चिमी बंगाल), श्री एस० सी० घोष के आत्मज, जन्म नवम्बर, 1906, सदस्य, (1) बंगाल/पश्चिमी बंगाल विधान सभा, 1946—52 और (2) राज्य सभा, 3-4-1952 से 21-3-1957, दिवंगत। श्रद्धांजलि—14-8-1961।

*वर्तमान सदस्य।

**घोष, श्री शंकर:** एम॰ ए॰ (अर्थशास्त्र), पीएच॰ डी॰ (लदन), बैरिस्टर-एट-लॉ, काग्रेस (अर्स) (पश्चिमी बगाल), श्री पकज घोष के आत्मज, जन्म  अक्तूबर, 1925, विवाह श्रीमती सविता घोष से, 2 पुत्रिया, सदस्य, पश्चिमी बगाल विधान सभा, 1971, मत्री, पश्चिमी बगाल सरकार, 1972—76, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1976 से 2-4-1982, केन्द्रीय योजना राज्य मत्री, अप्रैल, 1976 से मार्च, 1977, अनेक पुस्तको के लेखक।

**स्थायी पता·** 2-एफ, केमक स्ट्रीट, कलकत्ता (पश्चिमी वगाल)।

**घोष, श्री शान्तिमय :** इन्टरमीडिएट (विज्ञान), सी॰ पी॰ आई॰ (एम॰) (पश्चिमी बगाल), श्री जामिनी कात घोष के आत्मज, जन्म  14 मार्च, 1914, विवाह श्रीमती मोनी घोष से, सदस्य, राज्य सभा, 18-9-1984 से 31-10-1986, दिवगत। श्रद्धाजलि—4-11-1986।



**घोष, श्री सुधीर :** एम॰ ए॰ (कैम्ब्रिज), काग्रेस (पश्चिमी बगाल), श्री अविनाश चद्र घोष के आत्मज, जन्म  27 फरवरी, 1916, विवाह श्रीमती शान्ति घोष से, 2 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1960 से 2-4-1966, जन सम्पर्क अधिकारी, भारतीय उच्चायोग, लन्दन, 1947, सामुदायिक विकास के सबध में सयुक्त राष्ट्र विशेषज्ञ, ब्राजील, 1953-54; दिवगत। श्रद्धाजलि—18-3-1967।

**घोष, श्री सुरेन्द्र मोहन :** काग्रेस (पश्चिमी बगाल), श्री कामिनी मोहन घोष के आत्मज, जन्म  22 अप्रैल, 1893, अविवाहित, सदस्य, (1) सविधान सभा, 1946—50 और (2) अत कालीन ससद, 1950—52, अध्यक्ष, ससदीय आवास समिति, 1950—52, सदस्य, (1) लोक सभा, 1952—56 और (2) राज्य सभा, 13-12-1956 से 2-4-1962 और 3-4-1962 से 2-4-1968, अध्यक्ष, बगाल प्रदेश काग्रेस कमेटी, 1939—50, दिवगत। श्रद्धाजलि—3-11-1976।

**चक्रधर, श्री ए॰ :** (आन्ध्र प्रदेश), सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1958 से 2-4-1964। [अन्य ब्यौरे उपलब्ध नहीं हैं]

**स्थायी पता .** नेलापाडु, डाकघर वरीपालेम, तालुका तेनाली, जिला गुटूर (आध्र प्रदेश)।

**चक्रवर्ती, श्री अमर प्रसाद :** एम॰ ए॰, एलएल॰ बी॰, फारवर्ड ब्लाक (पश्चिमी वगाल), श्री उपेन्द्र लाल के आत्मज, जन्म  दिसम्वर, 1921, विवाह श्रीमती वकुलरानी चक्रवर्ती से, 3 पुत्र, सदस्य, पश्चिमी वगाल विधान परिषद्, 1962—68, मत्री, पश्चिमी बगाल सरकार, 1967, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1978 से 2-4-1984 और 3-4-1984 से 27-10-1985, सचिव, फारवर्ड ब्लाक, राज्य और केन्द्रीय सगठन, दिवगत। श्रद्धाजलि—18-11-1985।

**चक्रवर्ती, डा० रजत कुमार** बी० एससी०, बी० एम० ई० (आनर्स), एम० एस०, पीएच० डी०, एम० आई० ई०, कांग्रेस (पश्चिमी बंगाल), श्री एच० के० चक्रवर्ती के आत्मज, जन्म 1 जुलाई, 1925, विवाह श्रीमती रत्ना चक्रवर्ती से, 1 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1972 से 2-4-1978।

**स्थायी पता** 112/1, सन्तोषपुर एवेन्यू, पहली मंजिल, कलकत्ता (पश्चिमी बंगाल)।

***चक्रवर्ती, श्रीमती विजया :** एम० ए० (अंग्रेजी), असम गण परिषद् (असम), श्री वेद कांत ठाकुर की आत्मजा, जन्म 7 अक्तूबर, 1940, विवाह श्री जितेन चक्रवर्ती से, 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1986 से अद्यपर्यन्त, असमिया में कुछ पुस्तकों की लेखिका।

**स्थायी पता** शांतिपुर, वार्ड न० 3, डाकघर मंगलदई, दरांग (असम)।

**चटर्जी, श्री अरुण प्रकाश** एम० ए०, एलएल० बी०, भारतीय साम्यवादी दल (मार्क्सवादी) (पश्चिमी बंगाल), श्री दुर्गादास चटर्जी के आत्मज, जन्म 10 अप्रैल, 1921, विवाह श्रीमती रमा चटर्जी से, 1 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1966 से 2-4-1972।

**स्थायी पता** जी० एफ० 345, सेक्टर-I, विधान नगर, कलकत्ता (पश्चिमी बंगाल)।

**चटर्जी, प्रो० (श्रीमती) असीमा** डी० एससी०, एम० एससी०, पी० आर० एस०, (नाम-निर्देशित), डा० आई० एन० मुखर्जी की आत्मजा, जन्म 23 सितम्बर, 1917, विवाह प्रो० बी० चटर्जी से, 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 18-2-1982 से 13-4-1984 तथा 9-5-1984 से 8-5-1990, (1) श्री शांति स्वरूप भटनागर पुरस्कार, 1961 और (2) पद्म भूषण, 1975 में पुरस्कृत, अनेक वैज्ञानिक शोध पत्रों की रचयिता।

**स्थायी पता** 108, मानिकतला मेन रोड, ब्लाक 1, फ्लैट न० 3, कलकत्ता (पश्चिमी बंगाल)।

**चटर्जी, श्री जोगेश चन्द्र** कांग्रेस (उत्तर प्रदेश), श्री विपिन चन्द्र चटर्जी के आत्मज, जन्म 1895, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1956 से 2-4-1960, 3-4-1960 से 2-4-1966 और 3-4-1966 से 28-4-1969, सचिव, आल इंडिया आर० एस० पी०, 1940—53, उपाध्यक्ष, (1) आल इंडिया युनाइटेड ट्रेड्स यूनियन कांग्रेस, 1949—53 और (2) यूनाइटेड सोशलिस्ट आर्गनाइजेशन, 1949, दिवंगत। श्रद्धांजलि—28-4-1969।

**चटर्जी, श्री निर्मल** एम० ए०, भारतीय साम्यवादी दल (मार्क्सवादी) (पश्चिमी बंगाल), श्री खगेन्द्र नाथ चटर्जी के आत्मज, जन्म 1 मार्च, 1925, विवाह श्रीमती मीरासेन गुप्ता से, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1982 से 2-4-1988।

**स्थायी पता** 51, रवीन्द्र पल्ली, जयनगर, कलकत्ता (पश्चिमी बंगाल)।

*वर्तमान सदस्य।

**चटर्जी, श्री प्रणब** . एम॰ ए॰, एलएल॰ बी॰, जनता पार्टी (विहार), श्री सनत कुमार चटर्जी के आत्मज, जन्म 15 जुलाई, 1929, विवाह श्रीमती महाश्वेता चटर्जी से, सदस्य, (1) चौथी विहार विधान सभा, (2) बिहार विधान परिषद्, 1977-78 और (3) राज्य सभा, 10-4-1978 से 2-6-1979, अध्यक्ष, विहार सयुक्त सोशलिस्ट पार्टी, 1967-68, दिवगत। श्रद्धाजलि—9-7-1979।

**चट्टोपाध्याय, प्रो॰ डी॰ पी॰** : एम॰ ए॰, एलएल॰ बी॰, डी॰ फिल॰, पीएच॰ डी॰ (लन्दन), काग्रेस (आई) (पश्चिमी बगाल), श्री पार्श्वनाथ चट्टोपाध्याय के आत्मज, जन्म 5 नवम्बर, 1933, विवाह श्रीमती शेफाली वासु से, 1 पुत्र, सदस्य, राज्य सभा, 10-7-1969 से 9-7-1975 और 10-7-1975 से 9-7-1981, केन्द्रीय स्वास्थ्य और योजना मत्रालय में राज्य मत्री, 1971—73, वाणिज्य मत्री, फरवरी, 1973 से मार्च, 1977, कई पुस्तको के लेखक।

**स्थायी पता**: 25, पार्क मैन्शन, कलकत्ता (पश्चिमी बगाल)।

**चतुन्नी मास्टर, श्री के॰** · प्राथमिक विद्यालय शिक्षक प्रशिक्षण, भारतीय साम्यवादी दल (मार्क्सवादी) (केरल), श्री रामिकुट्टी के आत्मज, जन्म· 1921, विवाह, (1) श्रीमती कल्याणी और (2) श्रीमती पी॰ के॰ शारदा से, 4 पुत्र तथा 2 पुत्रिया, सदस्य, (1) केरल विधान सभा, (3 वार) और (2) राज्य सभा, 22-4-1979 से 21-4-1985, दिवगत। श्रद्धाजलि—10-8-1990।

**चतुर्वेदी, श्री वनारसी दास**: काग्रेस (मध्य प्रदेश), पडित गणेशीलाल चतुर्वेदी के आत्मज, जन्म 24 दिसम्बर, 1892, विवाह श्रीमती हरी देवी से, 2 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1958 और 3-4-1958 से 2-4-1964, कुछ पुस्तको के लेखक, दिवंगत। श्रद्धाजलि—3-5-1985।

***चतुर्वेदी, श्री भुवनेश**· एम॰ ए॰ (अर्थशास्त्र), एलएल॰ बी॰, काग्रेस (आई) (राजस्थान), श्री राजा रामजी चतुर्वेदी के आत्मज, जन्म· 2 मई, 1928, अविवाहित, सदस्य, (1) राजस्थान विधान सभा, 1972—77 और (2) राज्य सभा, 3-4-1982 से 2-4-1988 और 3-4-1988 से अद्यपर्यन्त, अध्यक्ष, मानसिक स्वास्थ्य विधेयक, 1981 सबधी सयुक्त ससदीय समिति, सचिव, राजस्थान प्रदेश काग्रेस (आई) कमेटी, 1979—81।

**स्थायी पता**· 'भारत स्मृति' भीमगज मडी, कोटा (राजस्थान)।

**चतुर्वेदी, श्रीमती विद्यावती** : साहित्य रत्न, विद्या विशारद, काग्रेस (मध्य प्रदेश), श्री नाथूराम रावत की आत्मजा, जन्म 6 दिसम्बर, 1924, विवाह श्री वावूराम चतुर्वेदी से, 2 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्या, (1) मध्य प्रदेश विधान सभा, 1957—62 और (2) राज्य सभा, 3-4-1966 से 2-4-1972 और 10-4-1972 से 9-4-1978, उपाध्यक्षा, मध्य प्रदेश काग्रेस कमेटी।

**स्थायी पता**: टोडिया भवन, छतरपुर (मध्य प्रदेश)।

*वर्तमान सदस्य।

***चनपुरिया, श्री शिवप्रसाद.** भारतीय जनता पार्टी (मध्य प्रदेश), पण्डित छोटे लाल चनपुरिया के आत्मज, जन्म 1 मार्च, 1917, विवाह श्रीमती तारावाई से, 1 पुत्र तथा 2 पुत्रिया, मध्य प्रदेश सरकार में मत्री, 1980, सदस्य, राज्य सभा, 10-4-1990 से अद्यपर्यन्त, अध्यक्ष, भारतीय जनता पार्टी, मध्य प्रदेश, 1985, अनेक नाटको के लेखक।

**स्थायी पता :** गाव और डाकघर बाघराजी, जवलपुर (मध्य प्रदेश)।

**चन्द्रशेखर, श्री:** एम० ए० (राजनीति शास्त्र), निर्दलीय (उत्तर प्रदेश), श्री सदानन्द सिह के आत्मज, जन्म 1 जुलाई, 1927, विवाहित, 1 पुत्र, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1962 से 2-4-1968, 3-4-1968 से 2-4-1974 और 3-4-1974 से 22-3-1977, सचिव, प्रजा सोशलिस्ट पार्टी, उत्तर प्रदेश, भारत के प्रधान मत्री, 10 नवम्बर, 1990 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता·** बलिया (उत्तर प्रदेश)।

**चन्द्रशेखर, डा० एस०** एम० ए०, एम० लिट्०, एम० एससी०, पीएच० डी० (न्यूयार्क), एफ० एस० एस० (लन्दन), डी० लिट्० (मानद), काग्रेस (मद्रास, अब तमिलनाडु), श्री श्रीपति सारगपाणि के आत्मज, जन्म 22 नवम्बर, 1918, विवाह श्रीमती एन डाउनिज से, 3 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1964 से 2-4-1970, केन्द्रीय स्वास्थ्य, परिवार कल्याण और शहरी विकास राज्य मत्री, 1967, अनेक पुस्तको के लेखक।

**स्थायी पता.** 74, II मेन रोड, गान्धी नगर, मद्रास (तमिलनाडु)।

**चन्द्रशेखर, श्रीमती मरगतम्.** बी० एससी०, एल० टी०, एच० एण्ड एस० एस० (लदन), (1) स्वतन्त्र पत्रकारिता (लदन), (2) गृह विज्ञान (लदन) और (3) डाइटैटिक्स कोर्स (लदन) मे डिप्लोमा प्राप्त किया, लदन में डिग्री पाठ्यक्रम में सास्थानिक प्रवन्ध एव प्रशासन में विशेषज्ञता प्राप्त की, काग्रेस (आई), (नाम-निर्देशित), श्री विद्वान कलायुर मुनिस्वामी पिल्लै की आत्मजा, जन्म 11 नवम्बर, 1917, विवाह श्री आर० चन्द्रशेखर से, 1 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, लोक सभा, 1952—57 और 1962—67, केन्द्रीय उपमत्री, (1) स्वास्थ्य, 1952—57, (2) गृह, 1962—64 और (3) समाज कल्याण, 1964—67, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1970 से 2-4-1976, 3-4-1976 से 2-4-1982 और 27-9-1982 से 29-12-1984, महासचिव, अखिल भारतीय काग्रेस कमेटी, 1972।

**स्थायी पता·** 79, सैन्थम हाई रोड, मद्रास (तमिलनाडु)।

**चन्द्रशेखरन, श्री के० ·** बी० ए०, बी० एल०, सोशलिस्ट पार्टी (केरल), श्री के० राम वर्मा के आत्मज, जन्म 22 सितम्वर, 1921, अविवाहित, सदस्य, केरल विधान सभा, 1957—59 तथा 1960—64, मत्री, केरल सरकार, 1960—63, सदस्य, राज्य सभा, 17-4-1967 से 2-4-1970 और 3-4-1970 से 2-4-1976, अध्यक्ष, केरल सयुक्त सोशलिस्ट पार्टी, 1963—66 और 1967, अध्यक्ष, इडियन सोशलिस्ट पार्टी।

**स्थायी पता :** एर्णाकुलम, कोचीन (केरल)।

*वर्तमान सदस्य।

**चेगलवरायन, श्री टी॰ :** बी॰ ए॰, एलएल॰ बी॰, काग्रेस (ओ॰) (तमिलनाडु), जन्म 13 अगस्त, 1908, विवाहित, सदस्य, राज्य सभा, 9-8-1963 से 2-4-1966 तथा 3-4-1966 से 2-4-1972, सचिव, तमिलनाडु प्रदेश काग्रेस कमेटी।

**स्थायी पता :** 4-ए, हाल रोड, किलपॉक, मद्रास (तमिलनाडु)।

**चेटिया, श्री पूर्णानन्द** बी॰ ए॰, काग्रेस (असम), श्री रमाकात चेटिया के आत्मज, जन्म 22 फरवरी, 1907, विवाह श्रीमती अन्नदावाला से, 3 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, असम विधान सभा, 1946, 1952 तथा 1957, मुख्य मत्री असम, के ससदीय सचिव, 1946, मत्री, असम सरकार, 1951 और 1952—57, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1964 से 2-4-1970।

**स्थायी पता :** त्रिपुरा कैसल रोड, डाकघर शिलग (मेघालय)।

**चेट्टियार, श्री टी॰ एस॰ अविनाशीलिंगम.** बी॰ ए॰, बी॰ एल॰, काग्रेस (मद्रास अब तमिलनाडु), श्री के॰ सुब्रमण्य चेट्टियार के आत्मज, जन्म 5 मई, 1903, सदस्य, (1) केन्द्रीय विधान सभा, 1935—45 और (2) मद्रास विधान सभा, 1946, मत्री, मद्रास सरकार, 1946—49, सदस्य, (1) लोक सभा, 1952—57 और (2) राज्य सभा, 3-4-1958 से 2-4-1964।

**स्थायी पता** · श्री रामकृष्ण मिशन विद्यालय, कोयम्बटूर (तमिलनाडु)।

**चोरडिया, श्री विमल कुमार मन्नालालजी.** बी॰ काम॰, एलएल॰ वी॰, जनसघ (मध्य प्रदेश), श्री मन्नालाल जी चोरडिया के आत्मज, जन्म 15 अक्तूवर, 1924, विवाह श्रीमती लीला बाई से, 3 पुत्र तथा 2 पुत्रिया, सदस्य, (1) मध्य भारत विधान सभा, 1952—57, (2) मध्य प्रदेश विधान सभा, 1957—62 और (3) राज्य सभा, 3-4-1962 से 2-4-1968, उपाध्यक्ष, मध्य प्रदेश जनसघ।

**स्थायी पता :** डाकघर भानपुरा, जिला मन्दसौर (मध्य प्रदेश)।

**चौटाला, श्री ओम प्रकाश .** दसवी कक्षा तक अध्ययन किया, जनता दल (हरियाणा), चोधरी देवी लाल के आत्मज, जन्म 1 जनवरी, 1935, विवाह श्रीमती स्नेह लता से, 2 पुत्र तथा 3 पुत्रिया, सदस्य, (1) हरियाणा विधान सभा, 1970 से 1973 और (2) राज्य सभा, 14-8-1987 से 9-4-1990, हरियाणा के मुख्य मत्री, दिसबर, 1989 से मई, 1990, जनता पार्टी के महासचिव, 1977—80।

**स्थायी पता** · तेजाखेडा फार्म हाउस, तेजाखेडा, डाकघर चौटाला, तहसील डबवाली, जिला सिरसा (हरियाणा)।

**चौधरी, श्री ए० एस०:** एम० ए०, कांग्रेस (आई०) (आंध्र प्रदेश), श्री ए० बापीनीडु के आत्मज, जन्म 21 जुलाई, 1930, विवाह श्रीमती ए० रत्नावली चौधरी से, 1 पुत्र तथा 2 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 10-4-1972 से 9-4-1978 तथा 3-4-1980 से 2-4-1986।

**स्थायी पता:** मकान नं० 8-2-325/1, रोड नं० 7, बंजारा हिल्स, हैदराबाद (आन्ध्र प्रदेश)।

**चौधरी, श्री एन० पी०:** बी० कॉम०, एलएल० बी०, कांग्रेस (मध्य प्रदेश), श्री जुराखन प्रसाद चौधरी के आत्मज, जन्म 16 जुलाई, 1925, विवाह श्रीमती रामप्यारी बाई से, 5 पुत्र तथा 3 पुत्रियां, सदस्य, (1) मध्य प्रदेश विधान सभा, 1962—67 और (2) राज्य सभा, 3-4-1968 से 2-4-1974 तथा 3-4-1974 से 2-4-1980।

**स्थायी पता:** भारतीपुर रोड, जबलपुर (मध्य प्रदेश)।

**चौधरी, श्री गनेशी लाल:** एम० ए०, एलएल० बी०, कांग्रेस (संगठन) (उत्तर प्रदेश), श्री मूल चन्द्र चौधरी के आत्मज, जन्म 5 अगस्त, 1921, विवाह श्रीमती शान्तादेवी से, 2 पुत्र तथा 4 पुत्रियां, सदस्य, (1) लोक सभा, 1952—57, और (2) उत्तर प्रदेश विधान सभा, 1957—62 और 1962—67, संसदीय सचिव, उत्तर प्रदेश सरकार, 1960—63, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1968 से 2-4-1974, दिवंगत। श्रद्धांजलि—2-12-1981।

**चौधरी, डा० चन्द्रमणिलाल:** कांग्रेस (बिहार), श्री बाबू नान्हूलाल चौधरी के आत्मज, जन्म 25 जनवरी, 1915, विवाह श्रीमती कमला कुमारी देवी से, 4 पुत्र तथा 5 पुत्रियां, सदस्य, (1) बिहार विधान सभा, 1952—57, (2) लोक सभा, 1957—62 और 1962—67 और (3) राज्य सभा, 3-4-1974 से 8-2-1979, दिवंगत। श्रद्धांजलि—19-2-1979।

***चौधरी, श्री त्रिदिब:** एम० ए० (अर्थशास्त्र), क्रांतिकारी समाजवादी दल (पश्चिमी बंगाल), श्री गणेश गोविन्द के आत्मज, जन्म 13 दिसम्बर, 1911, अविवाहित, सदस्य, (1) लोक सभा, 1952—84 और (2) राज्य सभा, 10-7-1987 से अद्यपर्यन्त, अनेक पुस्तकों के लेखक।

**स्थायी पता:** 37, रिपन स्ट्रीट (मुजफ्फर अहमद सरणी), कलकत्ता (पश्चिमी बंगाल)

**चौधरी, श्री नृपति रंजन:** बी० ए०, कांग्रेस (असम), श्री नरेन्द्र चन्द्र चौधरी के आत्मज, जन्म 18 मई, 1937, विवाह श्रीमती लोपामुद्रा से, 1 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 10-4-1972 से 9-4-1978।

**स्थायी पता:** रामकृष्ण मिशन रोड, डाकघर-करीमगंज (असम)।

*वर्तमान सदस्य।

**चौधरी, श्री महेन्द्र मोहन** बी॰ ए॰, एलएल॰ बी॰, काग्रेस (असम), श्री डाडीराम चौधरी के आत्मज, जन्म 12 अप्रैल, 1908, विवाह श्रीमती सुखलता चौधरी से, 2 पुत्र तथा 4 पुत्रिया, सदस्य, असम विधान सभा, 1946—56 और 1958—72, ससदीय सचिव, असम सरकार, 1947—50, मत्री, असम सरकार, 1950—55 और 1967—70, अध्यक्ष, असम विधान सभा, 1959—67, मुख्य मत्री, असम, 1970—72, सदस्य, राज्य सभा, 1-12-1956 से 9-4-1958 और 19-6-1972 से 2-4-1974, महासचिव, अखिल भारतीय काग्रेस कमेटी, 1956—58, अध्यक्ष, असम प्रदेश काग्रेस कमेटी, असमिया पुस्तको के लेखक, दिवगत। श्रद्धाजलि—18-2-1983।

***चौधरी, श्रीमती रेणुका .** एम॰ ए॰ (औद्योगिक मनोविज्ञान), विपणन प्रबन्ध, जन सम्पर्क और विज्ञापन मे डिप्लोमा, तेलुगु देशम (आन्ध्र प्रदेश), एयर कोमोडोर के॰ एस॰ राव की आत्मजा, जन्म 13 अगस्त, 1954, विवाह श्री श्रीधर चौधरी से, 2 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1986 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता :** मोन रेपोज, 8-2-269/3, रोड स॰ 2, बन्जारा हिल्स, हैदराबाद। (आन्ध्र प्रदेश)।

**चौरसिया, श्री शिव दयालसिह :** बी॰ एससी॰, एलएल॰ बी॰, जनता पार्टी (उत्तर प्रदेश), श्री प्राग राम चौरसिया के आत्मज, जन्म 13 मार्च, 1903, विवाह श्रीमती रामप्यारी से, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1974 से 2-4-1980।

**स्थायी पता** 13, ए॰ पी॰ सेन रोड, लखनऊ (उत्तर प्रदेश)।

**चौहान, श्री नवाब सिह .** काग्रेस (उत्तर प्रदेश), ठाकुर बलवत सिह के आत्मज, जन्म 16 दिसम्बर, 1909, विवाह श्रीमती हरीप्यारी देवी से, 3 पुत्र, सदस्य, (1) उत्तर प्रदेश विधान सभा और (2) राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1958 तथा 3-4-1958 से 21-6-1963, दिवगत। श्रद्धाजलि—20-4-1981।

**छागला, श्री एम॰ सी॰ .** बी॰ ए॰ (ऑक्सफोर्ड), बॉर-एट-लॉ, एलएल॰ डी॰ (मानद), निर्दलीय (महाराष्ट्र), श्री करीम के आत्मज, जन्म 30 सितम्बर, 1900, विवाह श्रीमती मेहरून्निसा धारसी जीवराज से, 2 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 2-3-1964 से 2-4-1966 और 3-4-1966 से 2-4-1972, केंद्रीय मत्री, (1) शिक्षा, नवम्बर, 1963 से नवम्बर, 1966 और (2) विदेश, नवम्बर, 1966 से सितम्बर, 1967, सभा के नेता, राज्य सभा, 1964—66 और 1966-67, अवर न्यायाधीश, बबई उच्च न्यायालय, 1941—47, मुख्य न्यायाधीश, बबई उच्च न्यायालय, 1947—58, कुलपति, बबई विश्वविद्यालय, 1947, राज्यपाल, बबई, अक्तूबर से दिसबर, 1956, तदर्थ न्यायाधीश, हेग स्थित अन्तर्राष्ट्रीय न्यायालय, 1957—60, भारत के राजदूत, (1) अमरीका, मेक्सिको तथा क्यूबा, 1958—61 और (2) आयरलैड, 1962-63, इग्लैण्ड मे भारत के उच्चायुक्त, अनेक पुस्तको के लेखक, दिवगत। श्रद्धाजलि—16-2-1981।

**छेत्री, श्री कृष्ण बहादुर·** बी॰ ए॰ तथा हिन्दी में कोविद, काग्रेस (पश्चिमी बगाल), श्री डी॰ बी॰ छेत्री के आत्मज, जन्म 15 अक्तूबर, 1935, विवाह श्रीमती भीम कुमारी छेत्री से, 2 पुत्र, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1972 से 22-3-1977।

**स्थायी पता :** दिलाराम, डाकघर तुग, जिला दार्जिलिग (पश्चिमी बगाल)।

*वर्तमान सदस्य।

**छेत्री, श्रीमती माया देवी** कांग्रेस (पश्चिमी बंगाल), श्री कुल बहादुर छेत्री की आत्मजा, जन्म : मार्च, 1921, विवाह श्री डी० बी० छेत्री से, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1958 और 3-4-1958 से 2-4-1964, उपसभाध्यक्ष, राज्य सभा, 1959, नेपाली भाषा में पुस्तकों की लेखिका।

**स्थायी पता** छेत्री भवन, डाकघर कुर्सियांग, जिला दार्जिलिंग (पश्चिमी बंगाल)।

**जकारिया, डा० रफीक** एम० ए०, पीएच० डी० (लंदन), बैरिस्टर-एट-लॉ, कांग्रेस (आई) (महाराष्ट्र), श्री बालूमियां जकारिया के आत्मज, जन्म 5 अप्रैल, 1920, विवाह श्रीमती फातिमा से, 3 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, (1) महाराष्ट्र विधान परिषद्, 1960—62 और (2) महाराष्ट्र विधान सभा, 1962—78, उपमंत्री/मंत्री, महाराष्ट्र सरकार, 1962—77, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1978 से 2-4-1984, उपसभाध्यक्ष, राज्य सभा, 1980-81, 1981-82 तथा 1982-83, कुछ पुस्तकों के लेखक।

**स्थायी पता** : 3, सीलैण्ड, 41, कुफे पैरेड, मुम्बई (महाराष्ट्र)।

**जगत नारायण, श्री** बी० ए०, भारतीय क्रांति दल (हरियाणा), श्री लक्ष्मीदास चोपड़ा के आत्मज, जन्म 31 मई, 1899, विवाह श्रीमती शांति देवी से, 2 पुत्र तथा 8 पुत्रियां, सदस्य, पंजाब विधान सभा, 1952—62, पंजाब सरकार में मंत्री, 1952—56, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1964 से 2-4-1970, महासचिव, पंजाब प्रदेश कॉंग्रेस कमेटी, 1951—54, दिवंगत। श्रद्धांजलि—10-9-1981।

**जगबीर सिंह, श्री** बी० ए०, एलएल० बी०, जनता पार्टी (उत्तर प्रदेश), कुंवर होशियार सिंह के आत्मज, जन्म अक्तूबर, 1922, विवाह श्रीमती सरोज बाला से, 2 पुत्र तथा 2 पुत्रियां, सदस्य, (1) उत्तर प्रदेश विधान सभा, 1957—67 और 1969—74 और (2) राज्य सभा, 3-4-1974 से 2-4-1980, केन्द्रीय राज्य मंत्री, सूचना और प्रसारण मंत्रालय, 1977-78।

**स्थायी पता** : ग्राम तथा डाकघर भटौना, जिला बुलन्दशहर (उत्तर प्रदेश)।

***जगमोहन, श्री** : एम० ए०, (नाम-निर्देशित), श्री अमीर चन्द के आत्मज, जन्म 25 सितम्बर, 1927, विवाह श्रीमती उमा जगमोहन से, 1 पुत्र तथा 1 पुत्री, दिल्ली के उपराज्यपाल, 1980-81 और 1982-84, जम्मू और कश्मीर के राज्यपाल, 1984-90, सदस्य, राज्य सभा, 28-5-1990 से अद्यपर्यन्त, (1) पद्मश्री, 1971, (2) पद्म भूषण, 1977 और (3) आस्ट्रेलियन कल्चरल एवार्ड, 1975 से सम्मानित, अनेक पुस्तकों के लेखक।

**स्थायी पता** : 61, लोदी एस्टेट, नई दिल्ली।

*वर्तमान सदस्य।

**जगरलामूडी, श्री चन्द्रमौलि:** बी० ए०, बी० एल०, स्वतंत्र पार्टी (आन्ध्र प्रदेश), श्री जे० कुप्पूस्वामी चौधरी के आत्मज, जन्म 4 जुलाई, 1914, विवाह श्रीमती गगा भवानी से, 4 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, (1) आन्ध्र प्रदेश विधान सभा, 1955—62 और (2) राज्य सभा, 3-4-1968 से 2-4-1974।

**स्थायी पता.** 14वीं लाइन, अरुण्डेलपेट, गुटूर (आध्र प्रदेश)।

**जनार्दनम्, श्री ए० पी०.** एम० ए०, अखिल भारतीय अन्नाद्रमुक (तमिलनाडु), श्री ए० पुरुषोत्तम के आत्मज, जन्म 25 दिसम्बर, 1919, विवाह श्रीमती ए० पी० जे० मनोरजितम् से, 1 पुत्री, सदस्य, (1) तमिलनाडु विधान परिषद, 1968—74 और (2) राज्य सभा, 25-7-1977 से 24-7-1983, कई पुस्तको के लेखक, दिवगत। श्रद्धाजलि—13-4-1987।

**जमीर, श्री एस० सी०:** बी० ए०, एलएल० बी०, काग्रेस (आई) (नागालैंड), श्री सेनयागवा जमीर के आत्मज, जन्म 17 अक्तूबर, 1931, विवाह श्रीमती अलेम्ला से, 3 पुत्र तथा 3 पुत्रिया, सदस्य, लोक सभा, 1961—70, विदेश मत्रालय में ससदीय सचिव, रेल, श्रम, नियोजन, पुनर्वास, खाद्य और कृषि मत्रालयो में केन्द्रीय उप-मत्री, 1968—70, सदस्य, नागालैण्ड विधान सभा, मत्री, नागालैण्ड सरकार, 1974, उप-मुख्य मत्री, नागालैण्ड, 1977, मुख्य मत्री, नागालैण्ड, 1979 और 1982—86, सदस्य, राज्य सभा, 2-7-1987 से 2-2-1989।

**स्थायी पता:** नागार्जन, डाकघर दीमापुर (नागालैण्ड)।

**जमुना देवी, श्रीमती:** मैट्रिक तक अध्ययन किया, जनता पार्टी (मध्य प्रदेश), श्री सुखाजी सिघर की आत्मजा, जन्म 19 नवम्बर, 1929, विवाह श्री गुलाबचन्द से, 1 पुत्री, सदस्य, (1) मध्य भारत विधान सभा, 1952—57, (2) लोक सभा, 1962—67 और (3) राज्य सभा, 10-4-1978 से 2-4-1980, महासचिव, जनता पार्टी (मध्य प्रदेश), 1977-78।

**स्थायी पता:** 54, नेहरू मार्ग, झाबुआ (मध्य प्रदेश)।

**जयललिता जयराम, कुमारी.** मैट्रिक, अखिल भारतीय अन्नाद्रमुक (तमिलनाडु), श्री आर० जयराम की आत्मजा, जन्म 24 फरवरी, 1948, अविवाहित, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1984 से 28-1-1989, महासचिव, अखिल भारतीय अन्नाद्रमुक पार्टी, तमिल पुस्तको और उपन्यासो की लेखिका।

**स्थायी पता:** 'वेद निलयम', 36, पोइज गार्डन, मद्रास (तमिलनाडु)।

**जलाली, आगा सैयद मोहम्मद.** नेशनल कान्फ्रेंस (जम्मू और कश्मीर) आगा सैयद हुसैन शाह जलाली के आत्मज, जन्म अप्रैल, 1905, विवाह श्रीमती बादशाह बेगम से, 2 पुत्र तथा 3 पुत्रिया, सदस्य, (1) जम्मू और कश्मीर सविधान सभा, 1951-52 और (2) राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1956 और 3-4-1956 से 22-2-1961, दिवगत। श्रद्धाजलि—23-2-1961।

***जवलि, श्री जे॰ पि॰:** 'इन्टरमीडिएट आर्टस' तक अध्ययन किया, जनता दल (कर्णाटक), श्री पद्मनाभैया के आत्मज, जन्म 4 मई, 1931, विवाह श्रीमती शकुन्तला जे॰ जवलि से, 3 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1988 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता** 8 / 1, क्लब रोड, हुबली (कर्णाटक)।

**जवार हुसैन, श्री** बी॰ ए॰ (आनर्स), बी॰ एल॰, कांग्रेस (बिहार), श्री एम॰ मोहम्मद जवार के आत्मज, जन्म 2 फरवरी, 1916, विवाह श्रीमती अख्तर बानो बेगम से, 3 पुत्र तथा 3 पुत्रियां, सदस्य, बिहार विधान सभा, 1957—62, 1967-68 और 1969—72, मंत्री, बिहार सरकार, 1961 और 1969—75, सदस्य, राज्य सभा, 20-12-1975 से 9-4-1978।

**स्थायी पता**· 10, वाटर टावर रोड, पटना (बिहार)।

**जसवन्त सिंह, श्री** बी॰ ए॰, निर्दलीय (राजस्थान), कर्नल ठाकुर पृथीराज सिंह जी के आत्मज, जन्म 23 अक्तूबर, 1903, विवाह श्रीमती गुलाब कुमारी से, सदस्य, (1) बीकानेर विधान सभा, 1940—48, (2) संविधान सभा, 1948—50, (3) अन्तकालीन संसद, 1950-51 और (4) राजस्थान विधान सभा, 1952—56, विपक्ष के नेता, राजस्थान विधान सभा, 1952—56, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1956 से 2-4-1962, बीकानेर राज्य में मंत्री, 1941—48, प्रधान मंत्री, बीकानेर राज्य, 1948, मंत्री, राजस्थान राज्य, 1951।

**स्थायी पता**· डौडसर हाउस, बीकानेर (राजस्थान)।

**जसवन्त सिंह, श्री** बी॰ ए॰, बी॰ एससी॰, भारतीय जनता पार्टी (राजस्थान), ठाकुर सरदार सिंह के आत्मज, जन्म 3 जनवरी, 1938, विवाह श्रीमती शीतल कुमारी से, 2 पुत्र, सदस्य, राज्य सभा, 5-7-1980 से 4-7-1986 तथा 5-7-1986 से 27-11-1989।

**स्थायी पता** जसोल हाउस, पावटा क्षेत्र, जोधपुर (राजस्थान)।

**ज़ाकिर हुसैन, डा॰**· एम॰ ए॰, पीएच॰ डी॰ (बर्लिन), डी॰ लिट॰ (मानद), (नाम-निर्देशित), श्री फिदा हुसैन के आत्मज, जन्म 8 फरवरी, 1897, विवाह श्रीमती शाहजहां बेगम से, 2 पुत्रियां, उपकुलपति, (1) जामिया मिलिया इस्लामिया, दिल्ली, 1926—48 और (2) अलीगढ़ मुस्लिम विश्वविद्यालय, अलीगढ़, 1948—56, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1956 तथा 3-4-1956 से 6-7-1957, उपराष्ट्रपति और राज्य सभा के पदेन सभापति, 13-5-1962 से 12-5-1967 तथा भारत के राष्ट्रपति 13-5-1967 से 3-5-1969, (1) पद्म विभूषण, 1954 और (2) भारत रत्न, 1963 से सम्मानित, कई पुस्तकों के लेखक, दिवंगत। श्रद्धांजलि—5-5-1969।

*वर्तमान सदस्य।

**जाधव, श्री डी॰ के॰॰** (मध्य प्रदेश), सदस्य, राज्य सभा, 25-3-1969 से 2-4-1970। [अन्य ब्यौरे उपलब्ध नही हैं।]

**स्थायी पता॰** जय विहार, ग्वालियर (मध्य प्रदेश)।

**जाधव, श्री पाडुरंग धर्माजी.** मैट्रिक, चमडा प्रौद्योगिकी में डिप्लोमा, (नाम-निर्देशित), श्री धर्माजी अम्बोजी जाधव के आत्मज, जन्म 9 सितम्बर, 1922, विवाह श्रीमती उपाताई मुकाणे से, 3 पुत्र तथा 2 पुत्रिया, सदस्य, (1) बम्बई विधान सभा, 1952—57 और (2) राज्य सभा, 14-4-1978 से 13-4-1984, 1971 मे पद्म श्री की उपाधि से सम्मानित, दिवगत। श्रद्धाजलि—27-7-1987।

***जाधव, श्री विट्ठलराव माधवराव:** एम॰ एससी॰ (कृषि), काग्रेस (आई) (महाराष्ट्र), श्री माधवराव पाटिल (जाधव) के आत्मज, जन्म 30 अक्तूबर, 1937, विवाह श्रीमती शोभा विट्ठलराव जाधव से, 2 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1982 से 2-4-1988 और 3-4-1988 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता॰** 1, एच॰ आई॰ जी॰ कालोनी, आई॰ टी॰ आई॰ के पास, नादेड (महाराष्ट्र)।

***जानी, श्री जगदीश:** मैट्रिक, काग्रेस (आई) (उडीसा), श्री उतारा जानी के आत्मज, जन्म 3 जनवरी, 1921, विवाह श्रीमती सौरी जानी से, 2 पुत्र तथा 2 पुत्रिया, सदस्य, (1) उडीसा विधान सभा, 1971—73 और 1974—77 और (2) राज्य सभा, 2-7-1980 से 1-7-1986 तथा 2-7-1986 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता:** ग्राम तथा डाकखाना- दालपाडा, थाना—खजूरीपाडा, जिला-फुलवनी (उडीसा)।

**जामुदा, श्री दुर्गा प्रसाद॰** बी॰ ए॰, बी॰ एल॰, काग्रेस (आई) (विहार), श्री जोगेन हो के आत्मज, जन्म 13 फरवरी, 1943, विवाह श्रीमती मगदाली जामुदा से, 2 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, विहार विधान सभा, 1972 मे चुने गए, विहार सरकार में उपमत्री, 1973, सदस्य, राज्य सभा, 10-4-1984 से 9-4-1990।

**स्थायी पता॰** देलियामार्चा रोड, चाईवासा, पोस्ट आफिस चाईवासा, जिला सिहभूम (विहार)।

***जायसवाल, श्री अनन्त राम.** बी॰ ए॰, एलएल॰ बी॰, जनता दल (एस) (उत्तर प्रदेश), श्री अयोध्या प्रसाद के आत्मज, जन्म 1 अप्रैल, 1928, विवाह श्रीमती सावित्री से, 1 पुत्री, सदस्य, उत्तर प्रदेश विधान सभा, 1967 और 1969—74, उप मत्री / मत्री, उत्तर प्रदेश सरकार, 1967 और 1970, सदस्य, (1) लोक सभा, 1977—79 और (2) राज्य सभा, 3-4-1990 से अद्यपर्यन्त, अध्यक्ष, जनता पार्टी, उत्तर प्रदेश, 1983—85, महासचिव, अखिल भारतीय जनता पार्टी, 1985—87।

**स्थायी पता:** 554, रसूलपुर, बारावकी (उत्तर प्रदेश)।

*वर्तमान सदस्य।

**शाह, श्री भोगीलाल मगनलाल** • कांग्रेस (सौराष्ट्र, अब गुजरात), श्री मगनलाल वीरचन्द शाह के आत्मज, जन्म 23 जनवरी, 1887, विवाह श्रीमती चचलबेन से, 1 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, (1) पूर्वकाल में भावनगर राज्य विधान सभा, 1945 और (2) राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1956, दिवगत, 15-12-1976।

**शाह, श्री मणिलाल चतुरभाई** • एम० ए०, एलएल० बी०, काग्रेस (बम्बई, अब महाराष्ट्र), श्री चतुरभाई अनूपचन्द शाह के आत्मज, जन्म 30 अक्तूबर, 1894, विवाह श्रीमती सरस्वती से, 2 पुत्र और 2 पुत्रिया, सदस्य, (1) सविधान सभा, 1946—49, (2) अनन्तिम ससद, 1950—52 और (3) राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1956 और 3-4-1956 से 9-1-1960, वित्त मत्रालय में केन्द्रीय उपमत्री/राज्य मत्री, 1954—57, दिवगत। श्रद्धाजलि— 8-2-1960।

**शाह, श्री मणिक लाल चुन्नीलाल :** बी० ए०, एलएल० बी०, काग्रेस (गुजरात), श्री चुन्नीलाल शाह के आत्मज, जन्म दिसम्बर, 1896, विवाह श्रीमती तारा बेन से, 3 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, पूर्वकाल में बम्बई विधान सभा, 1946—57, मत्री, पूर्वकाल मे बम्बई राज्य, 1957—60, मत्री, गुजरात सरकार, 1960—62, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1962 से 2-4-1968।

**स्थायी पता .** गुलबाई टीकरी, अहमदाबाद (गुजरात)।

**शाह, श्री मेघजीभाई पेठराज :** काग्रेस (बम्बई, अब महाराष्ट्र), श्री पेठराजभाई शाह के आत्मज, जन्म 1904, विवाह श्रीमती मणिबेन शाह से, 2 पुत्र और 5 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1956 से 26-7-1957।

**स्थायी पता** • 'मेघदूत' केन्द्रीय जेल रोड, जामनगर (गुजरात)।

**शाह, श्री मनुभाई .** बी० एससी० (रसायन-शास्त्र), बी० एससी० (टैक०), काग्रेस (गुजरात), श्री मनसुखलाल मणिकलाल शाह के आत्मज, जन्म 1 नवम्बर, 1915, विवाह श्रीमती विद्याबेन शाह से, 3 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, पूर्व काल मे सौराष्ट्र विधान सभा, 1948—56, मत्री, सौराष्ट्र-सरकार, 1948—56, सदस्य, (1) राज्य सभा, 3-4-1956 से 12-3-1957 और 3-4-1970 से 2-4-1976 और (2) लोक सभा, 1957—62 और 1962—67, औद्योगिक विकास, भारी उद्योग, वाणिज्य, उद्योग और अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार मंत्रालयो में केन्द्रीय मत्री, 1956—67।

**स्थायी पता** • लाल बगला, जामनगर (गुजरात)।

***शाह, श्री वीरेन जे॰ :** ए॰ एम॰ पी॰ (हारवर्ड) (यू॰ एस॰ ए॰), भारतीय जनता पार्टी (महाराष्ट्र), श्री जीवन लाल मोर्नाचन्द के आत्मज, जन्म 12 मई, 1926, विवाह श्रीमती अंजना शाह से, 2 पुत्र और 2 पुत्रियां, सदस्य, (1) लोक सभा, 1967—70 और (2) राज्य सभा, 14-8-1975 से 13-8-1981 और 3-4-1990 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता** 6-ए सुनीता, बी॰ जी॰ खेर मार्ग, बम्बई (महाराष्ट्र)।

**शाही, श्री नागेश्वर प्रसाद :** एम॰ ए॰, एलएल॰ बी॰, विशारद, संस्कृत में मध्यमा, लोकदल (उत्तर प्रदेश), श्री बालेश्वर प्रसाद शाही के आत्मज, जन्म 20 नवम्बर, 1921, विवाह श्रीमती सुशीला शाही से, 2 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1970 से 2-4-1976 और 3-4-1976 से 2-4-1982, अध्यक्ष, राज्य सभा की सरकारी आश्वासनों सम्बन्धी समिति, 1980—82।

**स्थायी पता.** ग्राम और डाक घर बेलघाट, जिला गोरखपुर (उत्तर प्रदेश)।

**शाहेदुल्ला, श्री सैयद :** बी॰ ए॰ (आनर्स) (अर्थशास्त्र), भारतीय साम्यवादी दल (मार्क्सवादी) (पश्चिमी बंगाल), श्री सैयद हमीदुल्ला के आत्मज, जन्म 24 मार्च, 1913, विवाह श्रीमती रफिया बेगम से, 2 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, (1) पश्चिमी बंगाल विधान परिषद और विधान सभा तथा (2) राज्य सभा, 3-4-1978 से 2-4-1984, बंगला में कुछ पुस्तकों के लेखक, दिवंगत। श्रद्धांजलि—21-2-1991।

**शिल्ला, श्री शोवालेस के॰ :** एम॰ ए॰, एलएल॰ बी॰, आल पार्टी हिल लीडर्स कान्फ्रेंस (मेघालय), श्री नेवेल शैल्लम के आत्मज, जन्म 3 अक्तूबर, 1939, विवाह श्रीमती कॉन्स्टीरियल शिल्ला से, 2 पुत्र और 2 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 13-4-1972 से 12-4-1978।

**स्थायी पता** पनालियर, जोवाई (मेघालय)।

**शिवप्रकाशम्, श्री एस॰ :** डिप्लोमा ऑफ इंडियाने ऑफ प्रावेट, द्र॰ मु॰ क॰ (पांडिचेरी), श्री षणमुगवेल के आत्मज, जन्म 23 अक्तूबर, 1908, विवाह श्रीमती जगदम्बाल से, 2 पुत्र और 3 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 7-8-1969 से 6-8-1975, तमिल में कुछ पुस्तकों के लेखक, दिवंगत। श्रद्धांजलि—11-10-1989।

*वर्तमान सदस्य।

***शिव शकर, श्री पी॰** · बी॰ ए॰ (आनर्स) अग्रेजी, श्रेष्ठता सहित, एलएल॰ बी॰, काग्रेस (आई) (गुजरात), श्री पी॰ याशिह के आत्मज, जन्म 10 अगस्त, 1929, विवाह श्रीमती पी॰ लक्ष्मी बाई से, 2 पुत्र और 1 पुत्री, न्यायाधीश, आध्र प्रदेश उच्च न्यायालय, अक्तूबर, 1974 से जून, 1975, सदस्य, (1) लोक सभा, 1979-80 और 1980—84 और (2) राज्य सभा, 10-5-1985 से 13-8-1987 आर 14-8-1987 से अद्यपर्यन्त, विधि, न्याय और कम्पनी कार्य, पेट्रोलियम, रसायन और उर्वरक, ऊर्जा, वाणिज्य, खाद्य और नागरिक पूर्ति, विदेश, योजना तथा मानव ससाधन विकास मत्रालयो मे केन्द्रीय मत्री, 1980—84 और 1986—89, सभा के नेता, राज्य सभा, जुलाई, 1988 से नवम्बर, 1989, विपक्ष के नेता, राज्य सभा, दिसम्बर, 1989 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता :** 3-6-105 'श्री सदन' हिमायत नगर, हेदराबाद (आध्र प्रदेश)।

***शिवाजी, डा॰ येलामनचिली :** एम॰ बी॰ बी॰ एस॰, तेलुगु देशम् (आध्र प्रदेश), श्री राधा कृष्ण के आत्मज, जन्म 28 जुलाई, 1947, विवाह डा॰ हेमा से, 2 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1988 से अद्यपर्यन्त, मत्री, लोक दल, आन्ध्र प्रदेश, 1989 मे जॉन देल्वी राष्ट्रीय पुरस्कार से सम्मानित, कुछ पुस्तको के लेखक।

**स्थायी पता ·** डाकघर—वृन्दावन गार्डन्स, गुट्टर (आन्ध्र प्रदेश)।

**शिशिर कुमार, श्री :** प्रजा सोशलिस्ट पार्टी (बिहार), सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1964 से 2-4-1970 और 3-4-1970 से 2-4-1976। [अन्य विवरण उपलब्ध नहीं हे]।

**स्थायी पता :** 129, हाई काकड बाग कॉलोनी, पटना (बिहार)।

**शुक्ला, श्री केशवप्रसाद :** बी॰ ए॰, एलएल॰ बी॰, काग्रेस (आई) (मध्य प्रदेश), श्री रघुनाथ प्रसाद शुक्ला के आत्मज, जन्म 14 मार्च, 1922, विवाह, श्रीमती प्रेमवती शुक्ला से, 3 पुत्र और 3 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1982 से 2-4-1988।

**स्थायी पता** उपरहती, डाकघर—उपरहती, रीवा (मध्य प्रदेश)।

**शुक्ला, श्री चक्रपाणि .** काग्रेस (मध्य प्रदेश), श्री जगन्नाथ प्रसाद शुक्ला के आत्मज, जन्म 2 अप्रैल, 1916, विवाह श्रीमती कृष्णा कुमारी शुक्ला से, 4 पुत्र और 3 पुत्रिया, सदस्य, (1) मध्य प्रदेश विधान सभा, 1957—62 और 1962—67 और (2) राज्य सभा, 8-2-1966 से 2-4-1970 और 3-4-1970 से 2-4-1976।

**स्थायी पता ·** वालोदा वाजार, रायपुर (मध्य प्रदेश)।

*वर्तमान सदस्य।

**शुक्ला, श्री महावीर प्रसाद** बी० ए०, एलएल० बी०, कांग्रेस (उत्तर प्रदेश), प० झुलारू राम शुक्ला के आत्मज, जन्म 5 अप्रैल, 1908, विवाह श्रीमती कृष्णा प्यारी देवी से, 2 पुत्र और 4 पुत्रियां, सदस्य, उत्तर प्रदेश विधान सभा, 1952—62, उपमंत्री, उत्तर प्रदेश सरकार, 1959-60, सदस्य, राज्य सभा, 10-4-1962 से 2-4-1964 3-4-1964 से 2-4-1970 और 3-4-1970 से 2-4-1976, सचिव/महासचिव, उत्तर प्रदेश कांग्रेस समिति, 1955—58 और 1961—63।

**स्थायी पता** गांव रायपुर, डाकघर-माद्रा मकुन्दपुर, जिला इलाहबाद (उत्तर प्रदेश)।

**शेख, श्री अब्दुल रहमान** लोक दल (उत्तर प्रदेश), श्री अब्दुल ममद शेख के आत्मज, जन्म 1934, विवाह श्रीमती फातिमा बेगम से, 3 पुत्र और 2 पुत्रियां, सदस्य, जम्मू और कश्मीर विधान सभा, जम्मू और कश्मीर विधान सभा के उपाध्यक्षों के पैनल में सदस्य, 1972-73, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1978 से 2-4-1984, अध्यक्ष, (1) जम्मू और कश्मीर राज्य जनसंघ, 1972-73 और (2) जम्मू और कश्मीर, भारतीय लोक दल, 1974—77, कार्यवाहक अध्यक्ष, लोक दल, 1975-76, महासचिव, लोक दल।

**स्थायी पता** · 108, बी०सी० वजारत रोड, जम्मू तवी (जम्मू और कश्मीर)।

**शेख, श्री घास मोहिउद्दीन** बी० ए०, कांग्रेस (आई) (आन्ध्र प्रदेश), श्री दस्तगीर साहब शेख के आत्मज, जन्म 1 फरवरी, 1934, विवाह श्रीमती बेगम अशरफ से, 4 पुत्र और 2 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 10-4-1978 से 9-4-1984।

**स्थायी पता** · 4/88, मॉस्क स्ट्रीट, गुडूर, जिला नेल्लोर (आन्ध्र प्रदेश)।

**शेखावत, श्री भैरों सिंह** जनसंघ (मध्य प्रदेश), सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1974 से 5-12-1977 [अन्य विवरण उपलब्ध नहीं है।]

**स्थायी पता** . द्वारा भारतीय जनसंघ प्रादेशिक कार्यालय, सोमवारा, भोपाल (मध्य प्रदेश)।

**शेखर, श्री एन० सी०** · इन्टरमीडिएट, साम्यवादी दल (केरल), श्री वी० नारायण पिल्ले के आत्मज, जन्म जून, 1906, विवाह श्रीमती इदायथ जानकी से, 4 पुत्र, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1954 से 2-4-1960, दिवंगत। श्रद्धांजलि—5-12-1986।

**शेजवलकर, श्री नारायणराव कृष्णराव** बी० एससी०, एलएल० बी०, जनसंघ (मध्य प्रदेश), श्री कृष्णराव महादेव के आत्मज, जन्म 7 अगस्त, 1923, विवाह श्रीमती विमल शेजवलकर से, 1 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1968 से 2-4-1974, महासचिव और अध्यक्ष, जनसंघ, मध्य प्रदेश।

**स्थायी पता** कृष्ण-कृपा, विवेकानंद मार्ग, लश्कर, ग्वालियर (मध्य प्रदेश)।

**शेट्टी, श्री वी० पी० वासप्पा :** कांग्रेस (पूर्वत मेसूर वर्तमान कर्णाटक), श्री वी० पुष्पन्ना शेट्टी के आत्मज, जन्म 2 फरवरी, 1901, विवाह श्रीमती अन्नपूर्णा देवी से, 3 पुत्र और 5 पुत्रिया, उपाध्यक्ष, मैसूर प्रतिनिधि सभा, 1948, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1958 और 3-4-1958 से 2-4-1964।

**स्थायी पता** कॉफी प्लान्टर, चेलीगोडिगे एस्टेट, डाकघर अल्दूर, जिला चिकमगलूर (कर्णाटक)।

**शेरखान, श्री एम० .** काग्रेस (ओ) (पूर्वत मेसूर वर्तमान कर्णाटक), श्री थाफजुल हुसन खा के आत्मज, जन्म 10 दिसम्बर, 1922, विवाह श्रीमती अशरफुलन्निसा बेगम से, 4 पुत्र ओर 3 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 9-3-1961 से 2-4-1964, 3-4-1964 से 2-4-1970 तथा 3-4-1970 से 2-4-1972, दिवगत। श्रद्धाजलि—20-12-1989।

**शेरवानी, श्री मुस्तफा रशीद** बी० एससी०, काग्रेस (उत्तर प्रदेश), श्री निसार अहमद शेरवानी के आत्मज, जन्म 12 जुलाई, 1921, विवाह श्रीमती तारा कादर से, 3 पुत्र ओर 2 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1960 से 2-4-1966, 3-4-1966 से 2-4-1972 और 5-7-1980 से 8-4-1981, दिवगत। श्रद्धाजलि—20-4-1981।

**श्यामकुमारी देवी, श्रीमती** काग्रेस (मध्य प्रदेश), श्री लाल मगल सिह की आत्मजा, जन्म 1910, विवाह ठाकुर दलगजन सिह जूदेव से, सदस्य, (1) मध्य प्रदेश विधान सभा, 1952—57 और 1957—62, (2) लोक सभा, 1963—67 और (3) राज्य सभा, 3-4-1968 से 2-4-1974 और 3-4-1974 से 2-4-1980, दिवगत। श्रद्धाजलि—23-7-1984।

***श्रीधरन्, श्री अरगिल .** इटरमीडिएट, जनता दल (केरल), श्री ए० गोपालन के आत्मज, जन्म 29 मार्च, 1923, विवाह श्रीमती नलिनी से, सदस्य, (1) चोथी लोक सभा और (2) गज्य सभा, 2-7-1988 से अद्यपर्यन्त, केन्द्रीय वाणिज्य मत्रालय मे राज्य मत्री, अप्रैल, 1990 से नवम्बर, 1990, महामत्री, प्रजा सोशलिस्ट पार्टी, केरल, 1958—62, अध्यक्ष, समाजवादी दल, 1961—71, अध्यक्ष, जनता पार्टी, केरल, 1982—84 और 1986—88।

**स्थायी पता ·** अरगिल हाउस, कालीकट (केरल)।

**श्रीनिवासन, श्री टी० के०** द्र० मु० क० (तमिलनाडु), श्री एन० कोठाडापाणि के आत्मज, जन्म 14 नवम्बर, 1922, विवाह श्रीमती सरस्वती से, 3 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1970 से 2-4-1976, एक उपन्यास और लघु कहानियो के लेखक, दिवगत। श्रद्धाजलि—13-10-1989।

**श्रीनिवासन, श्री थॉमस :** एम० ए०, एल टी०, काग्रेस (मद्रास अब तमिलनाडु), श्री देवाचिले थाथेर के आत्मज, जन्म 25 जनवरी, 1904, विवाह श्रीमती मार्था से, 3 पुत्र और 2 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1960 से 17-4-1963, इतिहास पर पुस्तको के लेखक, दिवगत। श्रद्धाजलि—22-4-1963।

*वर्तमान सदस्य।

**श्रीमाली, डा० के० एल० .** एम० ए० (दर्शन शास्त्र), एम०ए० (प्रयोगात्मक मनोविज्ञान), पीएच० डी० (कोलम्बिया), कांग्रेस (राजस्थान), श्री रतन लाल श्रीमाली के आत्मज, जन्म 30 दिसम्बर, 1909, विवाह श्रीमती गंगाबाई श्रीमाली से, 2 पुत्र और 3 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1956 और 3-4-1956 से 1-3-1962, संसदीय सचिव/केन्द्रीय शिक्षा मंत्री, 1953—58, शिक्षा संबंधी विषयों पर पुस्तकों के लेखक।

**स्थायी पता ·** विद्या भवन, उदयपुर (राजस्थान)।

**श्रीवास्तव, डा० जे० पी० ·** डी० एससी० (आगरा), डी० लिट्० (लखनऊ), एम०एससी० टेक०, (विक्ट०), ए० एम० एस० टी०, कांग्रेस (उत्तर प्रदेश), मुंशी जानकी प्रसाद श्रीवास्तव के आत्मज, जन्म 16 अगस्त, 1889, विवाह श्रीमती कैलाश श्रीवास्तव से, 2 पुत्र और 5 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1952 से 14-12-1954, मंत्री, उत्तर प्रदेश सरकार, 1931—36 और 1937, दिवंगत। श्रद्धांजलि—15-12-1954।

**संकटा प्रसाद, डा०** स्नातक, कांग्रेस (आई) (उत्तर प्रदेश), श्री चुन्नू लाल के आत्मज, जन्म 28 मार्च, 1928, विवाह श्रीमती शियो रानी से, 2 पुत्र और 3 पुत्रियां, सदस्य, (1) लोक सभा, 1967—77 और (2) राज्य सभा, 3-4-1982 से 29-12-1984।

**स्थायी पता ·** ग्राम और डाकघर अख्तियारपुर, जिला सीतापुर (उत्तर प्रदेश)।

**संजीवैया, श्री डी०** बी० ए०, बी० एल०, कांग्रेस (आंध्र प्रदेश), श्री डी० मुनैया के आत्मज, जन्म 14 फरवरी, 1921, विवाह श्रीमती कृष्णावेणि संजीवैया से, सदस्य, (1) अंतःकालीन संसद, 1950—52, (2) मद्रास विधान सभा, 1952 और (3) आंध्र प्रदेश विधान सभा, 1952—64, मद्रास और आंध्र प्रदेश की सरकारों में मंत्री, 1952—60, मुख्य मंत्री, आंध्र प्रदेश, 1960—62, सदस्य, राज्य सभा 3-4-1964 से 2-4-1970 और 3-4-1970 से 7-5-1972, श्रम और रोजगार तथा उद्योग मंत्रालयों में केंद्रीय मंत्री, 1964—67 और 1970-71, अध्यक्ष, भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेस, 1962—64, दिवंगत। श्रद्धांजलि—8-5-1972।

**संतानम, श्री के०** एम० ए०, बी० एल०, कांग्रेस (मद्रास अब तमिलनाडु), श्री कस्तूरी रंगा के आत्मज, जन्म 14 जुलाई, 1895, विवाह श्रीमती सुन्दरम से, 4 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, (1) केन्द्रीय विधान सभा, 1937—42, (2) संविधान सभा, 1946—50 और (3) अंतःकालीन संसद, 1950—52, केन्द्रीय रेल राज्य मंत्री, 1949—52, उपराज्यपाल, विंध्य प्रदेश, 1956-57, अध्यक्ष, वित्त आयोग, 1956-57, सदस्य, राज्य सभा, 18-4-1960 से 2-4-1962 और 17-4-1962 से 2-4-1964, अनेक पुस्तकों के लेखक, दिवंगत। श्रद्धांजलि—11-3-1980।

**संतोख सिंह, सरदार .** एम० एससी० (आनर्स), कांग्रेस (दिल्ली), भाई मुकुन्द लाल के आत्मज, जन्म 7 अक्तूबर, 1922, विवाह श्रीमती निर्मलजीत कौर से, 1 पुत्र और 3 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 16-4-1962 से 15-4-1968।

**स्थायी पता** 76-डी, मालचा मार्ग, डिप्लोमेटिक एनक्लेव, नई दिल्ली।

**सईद अहमद, श्री** . बी॰ ए॰, एलएल॰ बी॰, कांग्रेस (मध्य प्रदेश), श्री सईद इसहाक के आत्मज, जन्म 1896, अविवाहित, सदस्य, (1) लोक सभा, 1952—54 और (2) राज्य सभा, 3-4-1962 से 2-4-1968 और 3-4-1968 से 2-4-1974, दिवगत। श्रद्धांजलि—23-2-1987।

**सईद, मुफ्ती मोहम्मद** एम॰ ए॰, एलएल॰ बी॰, कांग्रेस (आई) (जम्मू और कश्मीर), मुफ्ती गुलाम मोहम्मद के आत्मज, जन्म 12 जनवरी, 1936, विवाह बेगम गुलशन नजीर से, 1 पुत्र और 3 पुत्रिया, सदस्य, (1) जम्मू और कश्मीर विधान सभा, 1962—72 तथा 1985-86, तथा (2) जम्मू और कश्मीर विधान परिषद्, 1972—77, उपमत्री और मत्री, जम्मू और कश्मीर सरकार, 1967—70 और 1972—75, सदस्य, राज्य सभा, 22-10-1986 से 28-7-1989, केंद्रीय पर्यटन मत्री, 1986-87, अध्यक्ष, जम्मू और कश्मीर प्रदेश कांग्रेस समिति, 1975—87।

**स्थायी पता** · विजवेहारा, जिला अनन्त नाग (जम्मू और कश्मीर)।

**सईद, मुहम्मद, डा॰ बी॰ ए॰** · एम॰ ए॰, एलएल॰ बी॰, पीएच॰ डी॰ (लदन), बार-एट-लॉ, कांग्रेस (केरल), श्री अब्दुल अजीज के आत्मज, जन्म 29 मई, 1923, विवाह श्रीमती सारा बीबी से, 2 पुत्र और 2 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 22-4-1973 से 21-3-1977, विधि, न्याय और कम्पनी कार्य मत्रालयो मे केन्द्रीय राज्य मत्री, 1975—77, कुछ पुस्तको के लेखक, दिवगत। श्रद्धांजलि—13-3-1985।

***सकी, श्री टी॰ ए॰ मोहम्मद** बी॰ ए॰, बी॰ एल॰, डी॰ एम॰ के॰ (तमिलनाडु), श्री मोहम्मद अनीफ के आत्मज, जन्म 1 जुलाई, 1942, विवाह श्रीमती मुनव्वरजहा से, 1 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1990 से अद्यपर्यत।

**स्थायी पता** 12/1, इन्फेन्ट्री रोड, वेल्लोर, नॉर्थ अरकोट, अम्बेडकर डिस्ट्रिक्ट (तमिलनाडु)।

**सकसेना, श्री मोहन लाल** बी॰ एससी॰, एलएल॰ बी॰, (नाम-निर्देशित), श्री तेज कृष्ण के आत्मज जन्म 26 अक्तूबर, 1896, विवाह श्रीमती शकुन्तला से, 1 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, (1) उत्तर प्रदेश विधान परिषद्, 1924—26, (2) केन्द्रीय विधान सभा, 1935—47, (3) सविधान सभा, (4) अन्तःकालीन ससद, 1950—52, (5) लोक सभा, 1952—57 और (6) राज्य सभा, 22-11-1959 से 2-4-1964, केन्द्रीय पुनर्वास मत्री, 1948—50, सचिव / अध्यक्ष, उत्तर प्रदेश कांग्रेस समिति, 1929—35 और 1937—39, कुछ पुस्तको के लेखक, दिवगत। श्रद्धांजलि—16-8-1965।

**सक्सेना, श्री हर प्रसाद** स्नातक, कांग्रेस (उत्तर प्रदेश), श्री तुलसी राम के आत्मज, जन्म जुलाई, 1885, विवाह श्रीमती जगत रानी सक्सेना से, 2 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1956 और 3-4-1956 से 2-4-1962, 'बावू' (एक उर्दू व्यग्य) के लेखक, दिवगत। श्रद्धांजलि—8-11-1962।

*वर्तमान सदस्य।

**सखलेचा, श्री वीरेन्द्र कुमार** : बी० ए०, एलएल० बी०, जनसंघ (मध्य प्रदेश), श्री केशरीमलजी सखलेचा के आत्मज, जन्म 4 मार्च, 1930, विवाह श्रीमती चेतन कुमारी से, 3 पुत्र और 3 पुत्रियां, सदस्य, मध्य प्रदेश विधान सभा, 1957—72, विपक्ष के नेता, मध्य प्रदेश विधान सभा, अध्यक्ष, लोक लेखा समिति, मध्य प्रदेश विधान सभा, तीन वर्षों के लिए, उप-मुख्य मंत्री, मध्य प्रदेश, दो बार, सदस्य, राज्य सभा, 10-4-1972 से 26-6-1977।

**स्थायी पता** चोली घाटी, जावद, जिला-मंदसौर (मध्य प्रदेश)।

**सच्चिदानंद, श्री** आयुर्वेद वाचस्पति, कांग्रेस (यू) (कर्णाटक), श्री टी०एस० अनंतमूर्ति के आत्मज, जन्म 30 जुलाई, 1929, अविवाहित, सदस्य, राज्य सभा, 10-4-1978 से 9-4-1984।

**स्थायी पता** . 406-ए, II ए-क्रास, तीसरा ब्लाक कोरामंगल, बंगलौर (कर्णाटक)।

**सत्पथी, श्रीमती नन्दिनी** . एम० ए०, कांग्रेस (उड़ीसा), श्री कालिन्दी चरण पाणिग्रही की आत्मजा, जन्म 19 जून, 1931, विवाह श्री देवेन्द्र सत्पथी से, 2 पुत्र, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1962 से 2-4-1968 और 3-4-1968 से 29-11-1972, सूचना और प्रसारण मंत्रालय में केन्द्रीय उपमंत्री और राज्य मंत्री रही, 1966—72, उड़िया में लघु कथाओं और निबंधों की लेखिका।

**स्थायी पता** पीठापुर, कटक (उड़ीसा)।

**सत्यचरण, श्री** एम० ए०, बी० टी०, कांग्रेस (उत्तर प्रदेश), श्री वंश बहादुर लाल के आत्मज, जन्म 5 जुलाई, 1907, विवाह श्रीमती पद्मावती देवी से, 3 पुत्र और 2 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1960 से 13-8-1963, कुछ पुस्तकों के लेखक, दिवंगत। श्रद्धांजलि—14-8-1963।

**सत्यनारायण, श्री मोतुरी** (नाम-निर्देशित), जन्म 1902, विवाह श्रीमती सूर्यकांता देवी से, 3 पुत्र और 4 पुत्रियां, सदस्य, (1) संविधान सभा, 1948—50, (2) अंतःकालीन संसद, 1950—52, (3) मद्रास विधान परिषद्, 1952—54 और (4) राज्य सभा, 3-4-1954 से 2-4-1960 तथा 3-4-1960 से 2-4-1966, 1958 में पद्मश्री से सम्मानित।

**स्थायी पता** "सूर्यानीकुंज", 7, फर्स्ट क्रेसेंट रोड, गांधीनगर, अडयार, मद्रास (तमिलनाडु)।

**सत्यनारायण, श्री वेणीगल्ल** . इंटरमीडिएट, कांग्रेस (आंध्र प्रदेश), श्री वीरय्या वेणीगल्ल के आत्मज, जन्म 5 अक्तूबर, 1918, विवाह श्रीमती नागेश्वरम्मा से, 1 पुत्र और 6 पुत्रियां, सदस्य, आंध्र प्रदेश विधान परिषद्, 1958—70, आंध्र प्रदेश सरकार के मंत्री, 1967—69, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1970 से 2-4-1976 तथा 3-4-1976 से 20-10-1980, दिवंगत। श्रद्धांजलि—17-11-1980।

**सत्यव्रत सिद्धान्तालकार, प्रो॰** सिद्धान्तालकार (स्नातक), विद्या मार्तण्ड (डाक्टोरेट), (नाम-निर्देशित), प॰ बालक राम लखनपाल के आत्मज, जन्म 5 मार्च, 1898, विवाह श्रीमती चद्रावती लखनपाल से, 1 पुत्र, कुलपति, गुरुकुल कागडी विश्वविद्यालय, सदस्य, राज्य सभा, 25-11-1964 से 2-4-1968, शिक्षा और समाजशास्त्र पर अनेक पुस्तको के लेखक।

**स्थायी पता** · द्वारा गुरुकुल कागडी विश्वविद्यालय, डाकघर-गुरुकुल कागडी, जिला, सहारनपुर (उत्तर प्रदेश)।

***सत्या बहिन, श्रीमती** . एम॰ ए॰ (समाजशास्त्र), काग्रेस (आई) (उत्तर प्रदेश), श्री बलदेव प्रसाद की आत्मजा, जन्म 5 जनवरी, 1944, विवाह श्री चन्द्रप्रकाश नायक से, 5 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1988 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता :** लक्ष्मण सदन, लालपुर, सिविल लाइन्स, एटा (उत्तर प्रदेश)।

***सनदी, प्रो॰ आई॰ जी॰** . एम॰ ए॰, राष्ट्र भाषा 'प्रवीण', काग्रेस (आई) (कर्णाटक), श्री जी॰ एच॰ सनदी के आत्मज, जन्म 18 फरवरी, 1939, विवाह श्रीमती जेबुन्निसा बेगम सनदी से, 4 पुत्र तथा 2 पुत्रिया, सदस्य, (1) कर्णाटक विधान सभा, 1972—78 और (2) राज्य सभा, 10-4-1990 से अद्यपर्यत।

**स्थायी पता :** कविराज मार्ग, विश्वेवर नगर, हुबली (कर्णाटक)।

**सप्रू, श्री प्रकाश नारायण** . एम॰ ए॰, एलएल॰ बी॰, एलएल॰ डी॰ (सम्मानार्थ), बार-एट-लॉ, काग्रेस (उत्तर प्रदेश), राइट ऑनरेबल सर तेज बहादुर सप्रू के आत्मज, जन्म 11 फरवरी, 1894, विवाह श्रीमती जनक दुलारी चाक से, 3 पुत्र और 2 पुत्रिया, सदस्य, राज्य परिषद्, 1934—47 और इसके अध्यक्षो के पेनल में, 1941-42, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1956 से 2-4-1962 और 3-4-1962 से 2-4-1968, उपसभाध्यक्ष, राज्य सभा, 1958-59, अध्यक्ष, लिबरल पार्टी, 1938-39, न्यायाधीश, इलाहाबाद उच्च न्यायालय, 1947—54, विधि और सविधान विषयक पुस्तको के लेखक, दिवगत। श्रद्धाजलि—29-4-1969।

**सरदार सिह, श्री :** एम॰ ए॰ (कैम्ब्रिज विश्वविद्यालय), बार-एट-लॉ, निर्दलीय (राजस्थान), राजा बहादुर अमर सिह के आत्मज, जन्म 16 मार्च, 1920, विवाह राजकुमारी भुवन राज्य लक्ष्मी से, सदस्य, (1) जयपुर विधान परिषद्, 1945, (2) सविधान सभा, 1947—50, (3) अतकालीन ससद, 1950—52 और (4) राज्य सभा, 3-4-1952 से 16-9-1956, दिवगत। श्रद्धाजलि—23-2-198[illegible]

**सरदेसाई, श्री श्रीनिवास गणेश** · बी॰ काम॰, भारतीय साम्यवादी दल (महाराष्ट्र), श्री गणेश सखाराम सरदेसाई के आत्मज, जन्म 3 मार्च, 1907, विवाह श्रीमती गार्गी भाटवडेकर से, 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1970 से 2-4-1976, कुछ पुस्तको के लेखक।

**स्थायी पता** · 497, रूप राज, सरदार पटेल रोड, बम्बई (महाराष्ट्र)।

*वर्तमान सदस्य।

**सरिंग, श्री लेनार्ड सोलोमन** . आई० एससी०, सिविल इंजीनियरिंग मे डिप्लोमा, कांग्रेस (आई) (सिक्किम), जॉन मिगमा सरिंग के आत्मज, जन्म 12 फरवरी, 1942, विवाह श्रीमती त्यरमित मेरी लेप्चा से, 1 पुत्र और 2 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 20-10-1975 से 19-10-1981 और 20-10-1981 से 19-10-1987, उपाध्यक्ष/अध्यक्ष, सिक्किम प्रदेश कांग्रेस (आई) समिति।

**स्थायी पता** सिगहिक बस्ती, डाकघर मनगन, उत्तरी सिक्किम (सिक्किम)।

**सरूप सिह, डा०** बी० ए० (आनर्स), एम० ए०, पीएच० डी०, लोक दल (हरियाणा), चौधरी गोरधन सिह के आत्मज, जन्म 9 जनवरी, 1917, विवाह श्रीमती सुशीला देवी से, 2 पुत्र और 3 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 10-4-1978 से 9-4-1984, कुलपति, दिल्ली विश्वविद्यालय, 1971—74, अध्यक्ष, समाजवादी दल, दिल्ली, 1951।

**स्थायी पता** • गाव और डाकघर साघी, रोहतक (हरियाणा)।

**सरौगी, श्री पन्नालाल** बी० ए०, बी० एल०, कांग्रेस (पश्चिमी बगाल), श्री महादेवलाल सरौगी के आत्मज, जन्म 14 जुलाई, 1921, विवाह श्रीमती सत्यवती से, 1 पुत्र और 2 पुत्रिया, स्दस्य, (1) पश्चिमी बगाल विधान परिषद्, 1952—62 और (2) राज्य सभा, 3-4-1962 से 6-8-1963, दिवगत। श्रद्धाजलि—13-8-1963।

**सर्वटे, श्री विनायक सीताराम** बी० ए०, एलएल० बी०, कांग्रेस (मध्य प्रदेश), श्री सीताराम विष्णु सर्वटे के आत्मज, जन्म 2 अप्रैल, 1884, विवाह श्रीमती सरस्वती से, 3 पुत्र और 4 पुत्रिया, सदस्य, विधायी निकाय, पूर्वकाल में इन्दौर राज्य, इन्दौर राज्य मे मन्त्री, 1947-48, सदस्य, (1) सविधान सभा, 1949-50, (2) अत कालीन ससद, 1950—52 और (3) राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1958, हिन्दी और मराठी मे पुस्तको के लेखक, दिवगत। श्रद्धाजलि—13-3-1972।

**सर्वटे, श्री विष्णु विनायक** बी० एससी०, एलएल० बी०, कांग्रेस (मध्य प्रदेश), श्री विनायक सीताराम सर्वटे के आत्मज, जन्म 25 अगस्त, 1906, विवाह श्रीमती आशावती सर्वटे से, 2 पुत्रिया, सदस्य, (1) विधान परिषद्, पूर्वकाल में होलकर राज्य, 1944—48 और (2) पूर्वकाल मे मध्य भारत विधान सभा, 1948—52, उपाध्यक्ष, मध्य भारत विधान सभा, 1952—56, अध्यक्ष, मध्य भारत विधान सभा की प्राक्कलन समिति, 1953—56, उपाध्यक्ष, मध्य प्रदेश विधान सभा, 1956-57, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1958 से 2-4-1964।

**स्थायी पता** 62, जेल रोड, इन्दौर (मध्य प्रदेश)।

***सलारिया, श्री शब्बीर अहमद** : एम० ए०, एलएल० बी०, नेशनल कान्फ्रेंस (जम्मू और कश्मीर), चौधरी फिरोजुद्दीन सलारिया के आत्मज, जन्म 25 दिसम्बर, 1934, विवाह श्रीमती जुबैदा से, 3 पुत्र और 2 पुत्रिया, महा-अधिवक्ता, जम्मू और कश्मीर, 1981—84, सदस्य, राज्य सभा, 27-9-1989 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता** दि विक्टरी, 201, दलपट्टिया, जम्मू (जम्मू और कश्मीर)।

*वर्तमान सदस्य।

**सलीम, श्री मुहम्मद यूनुस** बी॰ ए॰, एलएल॰ बी॰; कांग्रेस (आन्ध्र प्रदेश), श्री मोहम्मद युसूफ के आत्मज, जन्म 26 सितम्बर, 1912, विवाह श्रीमती साजिदा खातून से, 1 पुत्र और 4 पुत्रिया, सदस्य, लोक सभा, 1967—71, विधि और रेल मत्रालयो के केन्द्रीय उपमत्री, 1967—71, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1974 से 2-4-1980।

**स्थायी पता** . ट्रुप बाजार, हेदराबाद (आन्ध्र प्रदेश)।

**सविता बहिन, श्रीमती** हिन्दी मे आनर्स उपाधि, साहित्य रत्न, साहित्य अलकार, सिद्धान्त शास्त्री, काग्रेस (दिल्ली), स्वामी सत्यव्रती की आत्मजा, जन्म 23 जनवरी, 1919, विवाह डा॰ उलफत राय से, 2 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, (1) पजाब विधान परिषद् और उसकी आवास तथा सुख-सुविधा समिति की अध्यक्षा, 1962—66 तथा (2) राज्य सभा, 3-4-1972 से 2-4-1978, पद्मश्री से सम्मानित, दिल्ली प्रदश काग्रेस समिति की महा-सचिव।

**स्थायी पता** के॰ फ्लेट, सागर अपार्टमेंट्स, 6, तिलक मार्ग, नई दिल्ली।

***सहाय, श्री दयानन्द :** एम॰ काम॰, काग्रेस (आई) (बिहार), श्री गिरिजा नन्द सहाय के आत्मज, जन्म 15 नवम्बर, 1932, विवाह श्रीमती सुशीला सहाय से, 1 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 10-4-1978 से 9-4-1984 और 3-4-1988 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता** · अनुग्रहपुरी कालोनी, गया (बिहार)।

**सागमा, श्री एमनसिह एम॰ :** काग्रेस (असम), श्री साजग सागमा के आत्मज, जन्म 17 मार्च, 1913, विवाह श्रीमती सरोजिनी आर॰ माराक से, 3 पुत्र और 3 पुत्रिया, सदस्य, असम विधान सभा, 1952—56 और 1962, असम सरकार मे मत्री, 1962—66, सदस्य, राज्य सभा, 4-5-1967 से 2-4-1970 और 3-4-1970 से 2-4-1976।

**स्थायी पता** . अपर चादीनरी, डाकघर तूरा, गारो हिल्स (असम)।

**साडिल, श्री घासीराम**. उडीसा, सदस्य, राज्य सभा, 5-5-1959 से 2-4-1960। [अन्य विवरण उपलब्ध नही ह।]

**स्थायी पता** . ग्राम कैनपुर, डाकघर भालडा, जिला मयूरभज (उडीसा)।

**साठे, श्रीमती तारा रामचन्द्र:** बी॰ ए॰, मान्टेसरी शिक्षा पद्धति मे डिप्लोमा, काग्रेस (महाराष्ट्र), श्री यशवन्त विष्णु रानाडे की आत्मजा, जन्म 29 मार्च, 1913, विवाह श्री रामचन्द्र कृष्ण रानाडे से, 1 पुत्र और 2 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1962 से 2-4-1968, उपसभाध्यक्ष, राज्य सभा, 1965—67।

**स्थायी पता** "जवाहर", 870/3, शिवाजी नगर, भडारकर इन्स्टीट्यूट रोड, पुणे (महाराष्ट्र)।

*वर्तमान सदस्य।

**सादिक अली, श्री** स्नातक, कांग्रेस (राजस्थान), श्री ताहिर अली के आत्मज, जन्म 1910, विवाह श्रीमती शान्ति से, सदस्य, (1) अन्तकालीन संसद, 1950—52 और (2) राज्य सभा, 4-11-1958 से 2-4-1964 और 3-4-1964 से 2-4-1970, महासचिव, अ०भा०का० समिति, 1958—62, 1966—67 और 1968, कुछ पुस्तकों के लेखक।

**स्थायी पता** द्वारा काठेवाली की बिल्डिंग, हाथीपोल के बाहर, उदयपुर (राजस्थान)।

**सान्याल, श्री शशांकशेखर** एम०ए०, एलएल०बी०, भारतीय साम्यवादी दल (मार्क्सवादी) (पश्चिमी बंगाल), श्री भवतारण सान्याल के आत्मज जन्म 11 जून, 1901, विवाह श्रीमती ऊषारानी सान्याल से, 1 पुत्र और 5 पुत्रियां, सदस्य, (1) बंगाल विधान सभा, 1937—45, (2) केन्द्रीय विधान सभा, 1946—47, (3) पश्चिमी बंगाल विधान परिषद्, 1958—66 और (4) राज्य सभा, 3-4-1970 से 2-4-1976। दिवंगत। श्रद्धांजलि—27-12-1990।

***सामन्तराय, श्री प्रभात कुमार** बी०ए० (आनर्स), एम०ए०, एलएल०बी०, जनता दल (उड़ीसा), श्री सूर्यमणि सामन्तराय के आत्मज, जन्म 22 अप्रैल, 1950, विवाह श्रीमती प्रतिभा मन्जरी महन्ती से, 2 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1990 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता** गांव तथा डाकघर शासनिपाडा, वरास्ता मरशघई, जिला कटक (उड़ीसा)।

**सामी, श्री वी० पी० एम०** इण्टरमीडिएट, द्र० मु० क० (पांडिचेरी), श्री वी० पुगवनम् के आत्मज, जन्म 12 अप्रैल, 1930, विवाह, श्रीमती इन्दिरा से, 1 पुत्र और 2 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 28-7-1977 से 27-7-1983।

**स्थायी पता** नं० 70, डा० अम्बेडकर स्ट्रीट, थर्ड क्रास, वेंकट नगर एक्सटेंशन (पांडिचेरी)।

**साम्बशिवम्, श्री एरा** एस०एस०एल०सी, अ० भा० अ० द्र० मु० क० (तमिलनाडु), श्री एरा मामूर्ति के आत्मज जन्म 12 अक्तूबर, 1924, विवाह (1) श्रीमती वेंकालक्ष्मी से और (2) श्रीमती एस०जे० शान्ति से, 2 पुत्र और 3 पुत्रियां, सदस्य, (1) तमिलनाडु विधान परिषद्, 1968—78 और (2) राज्य सभा, 25-7-1983 से 24-7-1989।

**स्थायी पता** 11, अगराहरम स्ट्रीट, कुरिंजिपाडी, जिला दक्षिण अर्काट (तमिलनाडु)।

***सारंग, श्री कैलाश नारायण** एम० ए०, एलएल० बी०, भारतीय जनता पार्टी (मध्य प्रदेश), श्री जगन्नाथ प्रसाद सारंग के आत्मज, जन्म 1 जनवरी, 1935, विवाह श्रीमती प्रसून सारंग से, 2 पुत्र तथा 3 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 10-4-1990 से अद्यपर्यन्त, महासचिव, (1) जनता पार्टी, 1978—80 और (2) भारतीय जनता पार्टी, 1980—85।

**स्थायी पता** 90/8, शीश महल, भोपाल (मध्य प्रदेश)।

*वर्तमान सदस्य।

**सालस्कर, डा० वी० एच० :** कांग्रेस (आई) (महाराष्ट्र); सदस्य, राज्य सभा, 30-11-1981 से 2-4-1982। [अन्य विवरण उपलब्ध नहीं है।]

**स्थायी पता .** लेडी लक्ष्मीबाई जगमोहनदास मार्ग, एम० एच० न० 69ए, मनीषा, बम्बई (महाराष्ट्र)।

**सालिग राम, डा० :** कांग्रेस (पंजाब/हिमाचल प्रदेश), श्री पुरुषोत्तम राम के आत्मज, जन्म 15 अगस्त, 1909, विवाह श्रीमती विद्या देवी से, 4 पुत्र और 4 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1966 से 19-3-1972, दिवंगत। श्रद्धांजलि—4-11-1986।

**सालिम अली, श्री :** डी० एससी०(सम्मानार्थ), (नाम-निर्देशित), डा० सालिम मोइजुद्दीन अली के आत्मज, जन्म 12 नवम्बर, 1896, सदस्य, राज्य सभा, 4-9-1985 से 20-6-1987, (1) पद्म भूषण से सम्मानित, 1958, (2) पद्म विभूषण से सम्मानित, 1976 और (3) कई अन्तर्राष्ट्रीय तथा राष्ट्रीय पुरस्कारों के प्राप्तकर्ता, पक्षी-विज्ञान पर पुस्तकों के लेखक, दिवंगत। श्रद्धांजलि—27-7-1987।

***साल्वे, श्री एन० के० पी० :** बी० कॉम०, एफ० सी० ए०, कांग्रेस (आई) (महाराष्ट्र), श्री पी० के० साल्वे के आत्मज, जन्म 18 मार्च, 1921, विवाह डा० (श्रीमती) अम्बृति साल्वे से, 1 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, लोक सभा, 1967—77, अध्यक्ष, (1) कराधान विधि संशोधन विधेयक, 1973 सम्बन्धी प्रवर समिति और (2) लोक सभा की विशेषाधिकार समिति, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1978 से 2-4-1984, 3-4-1984 से 2-4-1990 और 3-4-1990 से अद्यपर्यन्त, सूचना और प्रसारण, इस्पात और खान तथा संसदीय कार्य मंत्रालयों में केन्द्रीय राज्य मंत्री, 1982—84, अध्यक्ष, नवां वित्त आयोग, कुछ पुस्तकों के लेखक।

**स्थायी पता :** माउंट रोड, नागपुर (महाराष्ट्र)।

**सावकर, श्री वी० एस० .** कांग्रेस (महाराष्ट्र), श्री शेषराव सावकर के आत्मज, जन्म 12 अगस्त, 1902, विवाह श्रीमती सुलोचना बाई से, 2 पुत्र और 5 पुत्रियां, सदस्य, (1) हैदराबाद विधान परिषद्, 1957-58 और (2) राज्य सभा, 28-6-1960 से 2-4-1966 तथा 3-4-1966 से 2-4-1972, उपाध्यक्ष, महाराष्ट्र प्रदेश कांग्रेस समिति, 1960, दिवंगत। श्रद्धांजलि—13-6-1977।

**साहा, श्री सूरज मल :** बी० ए०, बी० एल०, जन कांग्रेस (उड़ीसा), श्री भगीरथ साहा के आत्मज, जन्म 20 जनवरी, 1918, विवाह श्रीमती नानू देवी साहा से, 4 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1970 से 13-9-1971, दिवंगत। श्रद्धांजलि—15-11-1971।

*वर्तमान सदस्य।

**साहू, श्री वैकुंठ नाथ** • इंटरमीडिएट (कला), उड़ीसा उच्च न्यायालय से अधिवक्ता परीक्षा उत्तीर्ण की, कांग्रेस (आई) (उड़ीसा), श्री दैतारी साहू के आत्मज, जन्म 15 अगस्त, 1930, विवाह श्रीमती सुवर्णमनि साहू से, 1 पुत्र और 4 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 7-10-1988 से 2-4-1990।

**स्थायी पता** गांव पवित्रडिहा, डाकघर क्योंझागढ़, जिला क्योंझर (उड़ीसा)।

***साहू, श्री रजनी रंजन** • बी० ए०, बी० एल०, कांग्रेस (आई) (बिहार), श्री एम० पी० साहू के आत्मज, जन्म 15 नवम्बर, 1934, विवाह श्रीमती विमलेश गुप्ता से, 3 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 10-4-1984 से 9-4-1990 और 10-4-1990 से अद्यपर्यन्त, अध्यक्ष, राज्य सभा की याचिका समिति, 1988—90।

**स्थायी पता :** साहू टैंक, पुरानी बाजार, मुजफ्फरपुर (बिहार)।

***साहू, श्री सन्तोष कुमार** बी० ए०, एलएल० बी०, कांग्रेस (आई) (उड़ीसा), श्री कमल लोचन साहू के आत्मज, जन्म 15 दिसम्बर, 1935, विवाह श्रीमती बसन्ती कुमारी साहू से, 3 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, उड़ीसा विधान सभा, 1961 और 1967, उपमंत्री, उड़ीसा सरकार, 1962—67, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1976 से 2-4-1982, 3-4-1982 से 2-4-1988 और 3-4-1988 से अद्यपर्यन्त, उपसभाध्यक्ष, राज्य सभा, 1984—86, महासचिव, उड़ीसा प्रदेश कांग्रेस समिति, 1962—68 और 1974—76।

**स्थायी पता** . 5, सत्यनगर, भुवनेश्वर (उड़ीसा)।

**सिंह, श्री अजीत :** बी० एससी०, बी० टेक० (आनर्स), एम० एस०; जनता दल (उत्तर प्रदेश), चौधरी चरण सिंह के आत्मज, जन्म 12 फरवरी, 1939, विवाह श्रीमती राधिका सिंह से, 1 पुत्र और 2 पुत्रियां, सदस्य, राज्य सभा, 5-7-1986 से 27-11-1989, अध्यक्ष, (1) लोक दल (अ), मार्च, 1987 से मई, 1988 और (2) जनता पार्टी, मई, 1988 से मार्च, 1989, महासचिव, जनता दल।

**स्थायी पता** • शिव विलास, कचहरी रोड, नानकचंद कालेज के सामने, मेरठ (उत्तर प्रदेश)।

**सिंह, राजा अजीत प्रताप :** भारतीय जनसंघ (उत्तर प्रदेश), राजा बहादुर राजा प्रताप बहादुर सिंह के आत्मज, जन्म . 14 जनवरी, 1917, विवाह रानी लक्ष्मी देवी से, 4 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, (1) उत्तर प्रदेश विधान सभा 1947—52 और (2) राज्य सभा, 3-4-1958 से 28-2-1962 ।

**स्थायी पता** 9, राणा प्रताप मार्ग, लखनऊ (उत्तर प्रदेश)।

*वर्तमान सदस्य।

**सिह, केप्टन अवधेश प्रताप** बी० ए०, एलएल० बी०, काग्रेस (मध्य प्रदेश), श्री लाल चन्द्र शेखर सिह के आत्मज, जन्म अक्तूबर, 1888, विवाह श्रीमती महाराज कुमारी से, 1 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, (1) सविधान सभा, (2) अत कालीन ससद और (3) राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1954 और 3-4-1954 से 2-4-1960, पूर्वकाल में रीवा रियासत के प्रधान मत्री, 1948, मुख्य मत्री, पूर्वकाल मे विंध्य प्रदेश, 1948-49, दिवगत। श्रद्धाजलि—16-6-1967।

**सिह, श्री आर० के० जयचन्द्र** · एम० ए०, एलएल० बी०, काग्रेस (आई) (मणिपुर), श्री आर० के० बीरचन्द्र सिह के आत्मज, जन्म 28 फरवरी, 1942, विवाह श्रीमती सरोजिनी देवी से, 2 पुत्र और 2 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 10-4-1984 से 12-7-1988, युवा कार्य और खेल तथा रसायन और पेट्रो रसायन मत्रालयो मे केन्द्रीय राज्य मत्री, 1984—88।

**स्थायी पता** : सगोलबद रोड, विजय गोविन्द, इम्फाल (मणिपुर)।

**सिह, श्री आर० के० दोरेन्द्र** . एम० ए०, एलएल० बी०, काग्रेस (आई) (मणिपुर), श्री आर० के० तोम्बीसाना सिह के आत्मज, जन्म 3 सितम्बर, 1934, विवाह श्रीमती शान्तादेवी से, 3 पुत्र और 2 पुत्रिया, अध्यक्ष, मणिपुर विधान सभा, 1961—65, सदस्य, मणिपुर विधान सभा, 1974—88, मुख्य मत्री, मणिपुर, 1974—77 और 1980, सदस्य, राज्य सभा, 20-9-1988 से 12-3-1990, महामत्री, समाजवादी पार्टी, मणिपुर, 1964—66, अध्यक्ष, मणिपुर काग्रेस (आई), 1978—80 ।

**स्थायी पता** : मोइराग खोम, इम्फाल (मणिपुर)।

**सिह, श्री इन्दर** : काग्रेस (उत्तर प्रदेश), सरदार देव सिह के आत्मज, जन्म 2 अप्रेल, 1890, विवाह (1) सरदारनी दया कौर और (2) सरदारनी महेन्द्र कौर से, 6 पुत्र तथा 3 पुत्रिया, सदस्य, (1) पजाब विधान सभा, 1946—51, (2) उत्तर प्रदेश विधान परिषद्, 1956—58 और (3) राज्य सभा, 3-4-1970 से 2-4-1976, 'साल्वेज आफ स्क्रेप' के लेखक, दिवगत। श्रद्धाजलि—15-11-1983।

**सिह, श्री इन्द्रदीप** : एम० ए० (अर्थशास्त्र), भारतीय साम्यवादी दल (बिहार), श्री रघुवीर सिह के आत्मज, जन्म 1 जुलाई, 1914, विवाह श्रीमती शाति देवी से, 3 पुत्र, सदस्य, बिहार विधान परिषद्, 1964—74, बिहार सरकार के मत्री, 1967-68, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1974 से 2-4-1980 तथा 7-7-1980 से 6-7-1986, सचिव, बिहार राज्य परिषद्, भारतीय साम्यवादी दल, 1962—67 ।

**स्थायी पता** (1) ग्राम और डाकघर शकारा, जिला सिवान (बिहार) और (2) अजय भवन, लगाटोली, पटना (बिहार)।

**सिह, श्री इरेगवम तम्पोक** · एम॰ ए॰, काग्रेस (मणिपुर), श्री इरेगवम अमर सिह के आत्मज, जन्म 1 अप्रल, 1938, विवाह (1) श्रीमती टम्पाक्लीमा देवी से और (2) श्रीमती (डा॰) इबेटोम्बी देवी से, 3 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, मणिपुर विधान सभा, अध्यक्ष, लोक लेखा समिति, मणिपुर विधान सभा, सदस्य, राज्य सभा, 18-6-1974 से 9-4-1978, महामत्री, मणिपुर पीपुल्स पार्टी, 1973, सयुक्त मत्री, (1) राष्ट्रवादी समाजवादी प्रजातात्रिक पार्टी, 1966—68 और (2) राष्ट्रवादी पार्टी, 1969-70, ससदीय सचिव, सयुक्त विधायक दल।

**स्थायी पता** · चिगामाखा, इम्फाल (मणिपुर)।

**सिह, ठाकुर कामाख्या प्रसाद :** मैट्रिक तक अध्ययन, काग्रेस (आई) (बिहार), ठाकुर रुद्रेश्वरी प्रसाद सिह के आत्मज, जन्म 4 जुलाई, 1925, विवाह श्रीमती कमलादेवी से, 2 पुत्र और 4 पुत्रिया, सदस्य, (1) बिहार विधान सभा, 1969—71, 1972—76 और 1980—83 और (2) राज्य सभा, 10-4-1984 से 9-4-1990 ।

**स्थायी पता** ककवारा, बाका, भागलपुर (बिहार)।

***सिह, श्री के॰ एन॰** एम॰ कॉम, एलएल॰ बी॰, काग्रेस (आई) (उत्तर प्रदेश), ठाकुर रामफल सिह के आत्मज, जन्म 1928, विवाह श्रीमती सोनाराजी देवी से, 3 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, लोक सभा, 1970, 1971—77 और 1984—89, केन्द्रीय उपमत्री, (1) ससदीय कार्य, 1971—74 और (2) कृषि और सिचाई, 1974—77 में, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1990 से अद्यपर्यन्त, महासचिव, अखिल भारतीय काग्रेस कमेटी (आई), 1988—90 ।

**स्थायी पता** . सिविल लाइन्स, सुल्तानपुर (उत्तर प्रदेश)।

**सिह, बाबू गोपीनाथ** . बी॰ ए॰ (आनर्स), काग्रेस (उत्तर प्रदेश), श्री एम॰ भगवन्तराय साहेब के आत्मज, जन्म 15 अप्रैल, 1901, विवाह, श्रीमती कृष्णा देवी से, सदस्य, (1) अन्त कालीन ससद और (2) राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1954 और 3-4-1954 से 2-4-1960, कुछ पुस्तको के लेखक, दिवगत। श्रद्धाजलि—24-7-1967।

**सिह, श्री घनश्याम :** बी॰ एससी॰ (भाग-I), काग्रेस (आई) (उत्तर प्रदेश), श्री मोती सिह के आत्मज, जन्म 21 जनवरी, 1940, विवाह श्रीमती रामादेवी से, 2 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1982 से 2-4-1988, महामत्री, उत्तर प्रदेश काग्रेस समिति (आई), 1981—83।

**स्थायी पता :** गाव सोफा, डाकघर दयाल नगर, तहसील खेर, जिला अलीगढ (उत्तर प्रदेश)।

**सिह, श्रीमती जहानारा जयपाल** . माटेसरी अध्यापन में डिप्लोमा (कोलम्बो), काग्रेस (बिहार), श्री टी॰ सी॰ एस॰ जयरत्नम की आत्मजा, जन्म 31 मई, 1923, विवाह, श्री जयपाल सिह से, 3 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1958 से 2-4-1964, 3-4-1964 से 2-4-1970 और 10-4-1972 से 9-4-1978, परिवहन और नागर विमानन, पर्यटन, शिक्षा और युवा सेवा मत्रालयो में केन्द्रीय उपमत्री, 1966—70।

**स्थायी पता**. सुओमटोली, राची (बिहार)।

*वर्तमान सदस्य।

**सिह, श्री जे॰ के॰ पी॰ एन॰ :** काग्रेस (आई) (विहार), श्री राज किशोर प्रसाद नारायण सिह के आत्मज, जन्म 7 मार्च, 1919, विवाह रानी चन्द्र प्रभा सिह से, 1 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1962 से 2-4-1968 और 10-4-1978 से 9-4-1984, महामत्री, (1) बिहार राज्य जनता पार्टी, 1955—60 और (2) स्वतत्र पार्टी, बिहार राज्य।

**स्थायी पता** मकसूदपुर राज पैलेस, गया (विहार)।

**सिह, श्री आंगोम तोम्पोक .** योग वेदान्त का अध्ययन किया, काग्रेस (आई) (मणिपुर), श्री लिकलाई सिह के आत्मज, जन्म 1913 में, विवाह श्रीमती खुराई लीमा देवी से, 4 पुत्र और 4 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1954 से 2-4-1956 और 10-4-1978 से 9-4-1984, दिवगत। श्रद्धाजलि—23-8-1985।

***सिंह, श्री डब्ल्यू॰ कुलबिधु ·** एम॰ ए॰, एलएल॰ बी॰, जनता दल (मणिपुर), श्री डब्ल्यू जोनृ सिह के आत्मज, जन्म 25 जून, 1926, विवाह श्रीमती जम्पक देवी से, 3 पुत्र तथा 4 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा 13-6-1990 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता.** वागखरी, अपागपल्ली रोड, इम्फाल (मणिपुर)।

**सिह, श्री डी॰ पी॰** एम॰ ए॰, वार एट लॉ, काग्रेस (विहार), श्री केदार नाथ सिह के आत्मज, जन्म 4 अप्रैल, 1922, विवाह श्रीमती त्रिपुर सुन्दरी से, 1 पुत्र और 4 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 17-6-1971 से 2-4-1972 तथा 10-4-1972 से 9-4-1978, दिवगत। श्रद्धाजलि—21-3-1988।

**सिंह, श्री त्रिभुवन नारायण :** शास्त्री, (काशी विद्यापीठ, वाराणसी के स्नातक), काग्रेस (स॰) (उत्तर प्रदेश), श्री प्रसिद्ध नारायण सिह के आत्मज, जन्म 8 अगस्त, 1904, विवाह श्रीमती सुशीला देवी से, 2 पुत्र और 4 पुत्रिया, सदस्य, (1) अनतिम ससद और (2) लोक सभा, 1952—57 और 1957, अध्यक्ष, लोक लेखा समिति, 1957-58, सदस्य, राज्य सभा, 8-1-1965 से 2-4-1970 और 3-4-1970 से 2-4-1976, उद्योग और पूर्ति तथा लोह और इस्पात मत्रालयो मे केन्द्रीय मत्री, 1964—67, उत्तर प्रदेश के मुख्य मत्री, लगभग छ मास तक, दिवगत। श्रद्धाजलि—5-8-1982।

***सिह, श्री दिग्विजय :** एम॰ ए॰, एम॰ फिल॰, जनता दल (एस) (विहार), श्री कुमार सुरेन्द्र सिह के आत्मज, जन्म 14 नवम्वर, 1955, विवाह श्रीमती पुतुल कुमारी से, 1 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा, 10-4-1990 से अद्यपर्यन्त, केन्द्रीय उपमत्री, वित्त एवम् विदेश मत्रालय, नवम्वर, 1990 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता .** लाल कोठी, गिधौर, मुगेर (विहार)।

*वर्तमान सदस्य।

**सिह, श्री देवेन्द्र प्रसाद** बी॰ ए॰, बी॰ एल॰, पी॰ एस॰ पी॰ (बिहार), श्री मुकुटधारी सिह के आत्मज, जन्म जून, 1913, विवाह श्रीमती शाति सिह से, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1958 से 2-4-1964।

**स्थायी पता** कोसी नूक, बक रोड, पटना (बिहार)।

***सिह, श्रीमती प्रतिभा** बी॰ ए॰ (आनर्स), काग्रेस (आई) (बिहार), श्री सी॰ पी॰ एन॰ सिह की आत्मजा, जन्म 7 जुलाई, 1929, विवाह कुवर प्रेम राज सिह से, 1 पुत्र, सदस्य, (1) बिहार विधान सभा, 1962 से 1969 और (2) राज्य सभा, 31-12-1970 से 2-4-1976, 3-4-1976 से 2-4-1982, 3-4-1982 से 2-4-1988 और 3-4-1988 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता** . (1) ग्राम सुरसद, जिला सीतामढी (बिहार) और (2) न्यू डाक बगला रोड, पटना (बिहार)।

**सिह, श्री बिन्देश्वरी प्रसाद** बी॰ ए॰, बी॰ एल॰, काग्रेस (बिहार), श्री धनुपधारी सिह के आत्मज, जन्म 8 सितम्बर, 1915, विवाह श्रीमती सत्यभामा देवी से, 1 पुत्र और 3 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 17-6-1971 से 2-4-1974।

**स्थायी पता** लालजीटोला, पटना (बिहार)।

**सिह, ठाकुर भानु प्रताप** चीफ्स कालेज डिप्लोमा, काग्रेस (मध्य प्रदश), ठाकुर गिरि राज सिह के आत्मज, जन्म 9 नवम्बर, 1907, विवाह श्रीमती रुक्मणी कुमारी देवी से, 1 पुत्र तथा 2 पुत्रिया, सदस्य, (1) अत कालीन ससद और (2) राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1954, 3-4-1954 से 2-4-1960 और 3-4-1960 से 2-4-1966, दिवगत। श्रद्धाजलि—25-7-1983।

**सिह, श्री भानु प्रताप** एम॰ एससी॰ (अकगणित), निर्दलीय (उत्तर प्रदेश), डा॰ एस॰ वी॰ सिह के आत्मज, जन्म 10 अगस्त, 1917, विवाह श्रीमती सरोज देवी से, 1 पुत्र तथा 3 पुत्रिया, सदस्य, (1) उत्तर प्रदेश विधान सभा, 1962—67 और 1969—74 और (2) राज्य सभा, 3-4-1976 से 2-4-1982, कृषि और सिचाई तथा ग्रामीण निर्माण मत्रालयो मे केन्द्रीय राज्य मत्री, 1977—79, महासचिव, भारतीय लोक दल, 1976, कृषि सबधी पुस्तको के लेखक।

**स्थायी पता** सोहना कृषि फार्म, डाकघर सोहना, जिला बस्ती (उत्तर प्रदेश)।

*वर्तमान सदस्य।

**सिंह, श्री भीष्म नारायण :** बी० ए०, कांग्रेस (आई) (बिहार), श्री राधा प्रसाद सिह के आत्मज, जन्म 13 जुलाई, 1933, विवाह श्रीमती राम कुमारी देवी से, 2 पुत्र तथा 2 पुत्रिया, सदस्य, बिहार विधान सभा, 1967—69, 1969—72 और 1972—76, बिहार सरकार मे राज्य मत्री, 1971 और 1972—74, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1976 से 2-4-1982 और 3-4-1982 से 15-4-1984, ससदीय कार्य, निर्माण और आवास तथा नागरिक पूर्ति मत्रालयो मे केन्द्रीय मत्री, जनवरी से अक्तूबर, 1980।

**स्थायी पता :** (1) डाकघर उदयगढ, थाना छत्तरपुर, जिला पालामऊ (बिहार) और (2) हमीदगज, डाकघर डाल्टनगज, जिला पालामऊ (बिहार)।

**सिंह, श्री महेन्द्र बहादुर :** कैम्ब्रिज प्रमाणपत्र, कांग्रेस (मध्य प्रदेश), श्री लाल बहादुर सिह के आत्मज, जन्म 31 दिसम्बर, 1925, विवाह श्रीमती शेम कुमारी देवी से, 1 पुत्री; सदस्य, (1) मध्य प्रदेश विधान सभा, 1962—71 और (2) राज्य सभा, 10-4-1972 से 9-4-1978।

**स्थायी पता** · डाकघर सरायपल्ली, तहसील महासमुद, जिला रायपुर (मध्य प्रदेश)।

**सिह, श्री राजेन्द्र प्रताप .** एम० ए०, कांग्रेस (बिहार), राजा राधिका रमण प्रसाद सिह के आत्मज, जन्म 15 अगस्त, 1915, विवाह श्रीमती शारदा सिह से, 2 पुत्र और 2 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1954, 3-4-1954 से 2-4-1960, 3-4-1960 से 2-4-1966 और 3-4-1966 से 2-4-1972, उपसभाध्यक्ष, राज्य सभा, 1957-58, 1961 मे पद्म विभूषण से सम्मानित।

**स्थायी पता :** के-81, हौज खास, नई दिल्ली।

***सिह, श्री राम अवधेश** · एम० ए०, बी० एल०, लोक दल (बिहार), श्री मन राखन सिह के आत्मज, जन्म 18 जून, 1937, विवाह श्रीमती श्यामादेवी से, 4 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, (1) बिहार विधान सभा, 1961-62, (2) लोक सभा, 1977—79 और (3) राज्य सभा, 7-7-1986 मे अद्यपर्यन्त, हिन्दी मे पुस्तकों के लेखक।

**स्थायी पता** · 335, एम० आई० जी०, लोहिया नगर, पटना (बिहार)।

**सिह, श्री राम कृपाल** बी० ए०, एलएल० बी०, कांग्रेस (उत्तर प्रदेश), लाला प्रहलाद सिंह के आत्मज, जन्म जुलाई, 1892, विवाह श्रीमती चन्द्रवती देवी से, 2 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, (1) उत्तर प्रदेश विधान सभा, 1948—52 और (2) राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1956 और 3-4-1956 से 14-3-1961, दिवगत। श्रद्धाजलि—14-3-1961।

*वर्तमान सदस्य।

**सिह, डा॰ राम कृपाल** . एम॰ ए॰ (अग्रेजी), एम॰ ए॰ (प्राकृत जैन), पीएच॰ डी॰, जनता पार्टी (बिहार), श्री सूर्यदेव सिह के आत्मज, जन्म अप्रैल, 1934, विवाह श्रीमती मृदुला सिह से, 3 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, बिहार विधान परिषद, 1968—74, बिहार सरकार मे मन्त्री, 1971, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1974 से 2-4-1980, श्रम और ससदीय कार्य मत्रालय के केन्द्रीय राज्य मत्री, 1977—79।

**स्थायी पता** 62/20, कालकाजी एक्सटेशन, नई दिल्ली।

***सिंह, डा॰ रुद्र प्रताप** · एम॰ ए॰, पीएच॰ डी॰ (हिन्दी साहित्य), काग्रेस (आई) (उत्तर प्रदेश), राजा उमा प्रताप सिह के आत्मज, जन्म 12 मई, 1936, विवाह श्रीमती रुद्र कुमारी सिह से, 1 पुत्र और 3 पुत्रिया, सदस्य, (1) उत्तर प्रदेश विधान सभा, 1962—67, (2) उत्तर प्रदेश विधान परिषद्, 1967—71, (3) लोक सभा, 1971—77 और (4) राज्य सभा, 5-7-1980 से 4-7-1986 और 5-7-1986 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता** गाव और डाकघर जमोन, जिला सुल्तानपुर (उत्तर प्रदेश)।

***सिह, श्री विश्वजित पृथ्वीजित** इडियन स्कूल सर्टिफिकेट, काग्रेस (आई) (महाराष्ट्र), केप्टन कवर पृथ्वीजित सिह के आत्मज, जन्म 29 अक्तूबर, 1946, विवाहित, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1982 से 2-4-1988 और 3-4-1988 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता** 11-क, मेहरीना नेपीयन सी रोड, बम्बई (महाराष्ट्र)।

**सिह, श्री विश्वनाथ प्रताप** बी॰ ए॰, बी॰ एससी॰, एलएल॰ बी॰, निर्दलीय (उत्तर प्रदेश), श्री राजा बहादुर राम गोपाल सिह के आत्मज, जन्म 25 जून, 1931, विवाह श्रीमती सीता कुमारी से, 2 पुत्र, सदस्य, (1) उत्तर प्रदेश विधान सभा, 1969—71 और 1981—83 और (2) उत्तर प्रदेश विधान परिषद्, 1980-81, मुख्य मत्री, उत्तर प्रदेश, 1980—82, सदस्य, (1) लोक सभा, 1971—74 और 1980 और (2) राज्य सभा, 23-7-1983 से 2-4-1988, वाणिज्य, पूर्ति, वित्त और रक्षा मत्रालयो मे केन्द्रीय उप मत्री/राज्य मत्री/मत्री, 1974—77 और 1983—87, सभा के नेता, राज्य सभा, दिसम्बर, 1984 से अप्रैल, 1987, बाद मे भारत के प्रधान मत्री, दिसम्बर, 1989 से नवम्बर, 1990।

**स्थायी पता** 4, अशोक रोड, इलाहाबाद (उत्तर प्रदेश)।

**सिह, डा॰ वी॰ बी॰** एम॰ ए॰, पीएच॰ डी॰, डी॰ लिट्, काग्रेस (उत्तर प्रदेश), श्री जग बहादुर सिह के आत्मज, जन्म 1 अक्तूबर, 1924, विवाह डा॰ (श्रीमती) श्यामा सिह से, 1 पुत्र और 2 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1972 से 2-4-1978, अर्थशास्त्र पर अनेक पुस्तकों के लेखक, दिवगत। श्रद्धाजलि—21-7-1978।

*वर्तमान सदस्य।

**सिह, श्री वीर बहादुर :** एम० ए०, डी० लिट्० (मानद), काग्रेस (आई) (उत्तर प्रदेश), श्री रघुनन्दन सिह के आत्मज, जन्म 18 फरवरी, 1935, विवाहित, 3 पुत्र और 3 पुत्रिया, सदस्य, उत्तर प्रदेश विधान सभा, 1967, 1969, 1974, 1980 तथा 1985, उत्तर प्रदेश सरकार में विभिन्न विभागो के मत्री, 1970—1976 और 1980—85, उत्तर प्रदेश के मुख्य मत्री, 1985—88, सदस्य, राज्य सभा, 22-11-1988 से 30-5-1989; केन्द्रीय सचार मत्री, 1988-89, महासचिव, उत्तर प्रदेश काग्रेस कमेटी, दिवंगत। श्रद्धाजलि—18-7-1989।

**सिह, श्री वीर भद्र प्रताप :** एम० ए० (राजनीति विज्ञान), एलएल० बी०, काग्रेस (आई) (उत्तर प्रदेश), श्री रामधनी सिह के आत्मज, जन्म 1 अक्तूबर, 1931, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1984 से 2-4-1990, भारत की 'बन्दी प्रत्यक्षीकरण' विधि सबधी एक पुस्तक के लेखक।

**स्थायी पता :** मौहल्ला ब्रह्मस्थान, डाकघर सदर, जिला आजमगढ (उत्तर प्रदेश )।

***सिंह, श्री शकर दयाल :** एम० ए०, जनता दल (बिहार), श्री कामता प्रसाद सिह के आत्मज, जन्म 27 दिसम्बर, 1937, विवाह श्रीमती कानन बाला सिह से, 2 पुत्र तथा 1 पुत्री, सदस्य, (1) लोक सभा, 1971—77 और (2) राज्य सभा, 10-4-1990 से अद्यपर्यन्त, हिन्दी में अनेक पुस्तको के लेखक।

**स्थायी पता :** कान्ता सदन, बोरिंग रोड, पटना (बिहार)।

**सिंह, राजा शकर प्रताप :** इटरमीडिएट, काग्रेस (मध्य प्रदेश), राजा रणधीर सिह के आत्मज, जन्म 7 जनवरी, 1922, विवाह रानी इन्द्राकुमारी से, 1 पुत्र, सदस्य, (1) मध्य प्रदेश विधान सभा, 1952—57 और (2) राज्य सभा, 3-4-1966 से 2-4-1972, दिवगत। श्रद्धाजलि—4-5-1979।

**सिह, श्री शिव नन्दन :** बी० ए०, एलएल० बी०, जनता पार्टी (उत्तर प्रदेश), श्री प्रताप सिह के आत्मज, जन्म 1927, विवाह श्रीमती चन्द्रावती से, 3 पुत्र और 2 पुत्रिया; सदस्य, राज्य सभा, 20-3-1978 से 2-4-1980, दिवगत। श्रद्धाजलि—29-4-1985।

**सिंह, श्री शिव स्वरूप :** (उत्तर प्रदेश), जन्म 1907, सदस्य, (1) उत्तर प्रदेश विधान सभा, 1952—57 और (2) राज्य सभा, 31-12-1970 से 2-4-1972, [अन्य विवरण उपलब्ध नहीं है।] दिवगत। श्रद्धाजलि—17-1-1985।

***सिह, डा० सजय:** एम० ए०, पीएच० डी०, जनता दल (एस) (उत्तर प्रदेश), राजा रणञ्जय सिह के आत्मज, जन्म 25 सितम्बर, 1951, विवाह श्रीमती गरिमा सिह से, 1 पुत्र तथा 2 पुत्रिया, सदस्य, उत्तर प्रदेश विधान सभा, 1980—89, राज्य मत्री/मत्री, उत्तर प्रदेश सरकार, 1982—87, सदस्य, राज्य सभा, 13-7-1990 से अद्यपर्यन्त, केन्द्रीय संचार राज्य मत्री, नवम्बर, 1990 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता.** 19, विक्रमादित्य मार्ग, लखनऊ (उत्तर प्रदेश)।

*वर्तमान सदस्य।

**सिह, श्री सवाई मान** निर्दलीय (राजस्थान), महाराजा सवाई माधो सिह के आत्मज, जन्म 21 अगस्त, 1911, विवाह राजकुमारी गायत्री देवी से 4 पुत्र और 1 पुत्री, भूतपूर्व जयपुर राज्य के शासक, अक्तूबर, 1922 से मार्च, 1949, राजप्रमुख, राजस्थान, मार्च, 1949 से अक्तूबर, 1956, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1962 से 8-11-1965, दिवगत। श्रद्धाजलि—27-7-1970।

**सिह, श्री सिनाम कृष्णमोहन** एम० ए०, बी० एल०, काग्रेस (मणिपुर), श्री सिनाम तोम्बा सिह के आत्मज, जन्म 10 नवम्बर, 1903, विवाह श्रीमती इबेम्हल देवी से, 1 पुत्र, सदस्य, राज्य सभा, 13-1-1965 से 2-4-1966 और 3-4-1966 से 2-4-1972, महात्मा गाधी के जीवन ओर उनकी शिक्षाओ पर मणिपुरी भाषा मे एक पुस्तक के लेखक।

**स्थायी पता:** केसामथाग लैसम लीरक, इम्फाल (मणिपुर)।

**सिधिया, श्रीमती विजया राजे** भारतीय जनता पार्टी (मध्य प्रदेश) ठाकुर महेन्द्र सिह जी की आत्मजा, जन्म 12 अक्तूबर, 1919, विवाह ग्वालियर के महामहिम महाराजा सर जीवाजी राव सिधिया से, 1 पुत्र और 3 पुत्रिया, सदस्य, (1) लोक सभा, 1957—62, 1962—67 तथा 1971—77, (2) मध्य प्रदेश विधान सभा, 1967—71 और (3) राज्य सभा, 10-4-1978 से 9-4-1984 और 10-4-1984 से 27-11-1989, उपाध्यक्ष, (1) जन सघ, 1973 ओर (2) भारतीय जनता पार्टी।

**स्थायी पता·** जीजा आशीष, जय विलास परिसर, ग्वालियर (मध्य प्रदेश)।

***सिद्दीकी, श्री अब्दुल समद** बी० ए०, जनता दल (कर्णाटक), श्री बशीर अहमद सिद्दीकी के आत्मज, जन्म 5 फरवरी, 1939, विवाह श्रीमती सईदा नय्यर सुल्ताना से, 2 पुत्र तथा 2 पुत्रिया, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1988 से अद्यपर्यन्त।

**स्थायी पता** 51/ए, अरब मोहल्ला, रायचूर (कर्णाटक)।

**सिद्दीकी, श्री शमीम अहमद·** मैट्रिक, काग्रेस (आई) (दिल्ली), श्री रफीक अहमद सिद्दीकी के आत्मज, जन्म 10 दिसम्बर, 1940, सदस्य, राज्य सभा, 21-11-1983 से 20-11-1989।

**स्थायी पता** 5245, बल्लीमारान, दिल्ली।

**सिद्धलिगया, श्री टी०** बी०ए०, बी० एल०, काग्रेस (मैसूर अब कर्णाटक), श्री टोटप्पा के आत्मज, जन्म 1898, विवाह श्रीमती पर्वतम्मा से, 2 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, (1) मैसूर प्रतिनिधि सभा, 1929—45 और (2) मैसूर विधान परिषद्, 1947—50, मत्री, मैसूर सरकार, 1950 और 1952-53, सदस्य, (1) सविधान सभा और (2) राज्य सभा, 3-5-1967 से 2-4-1970, अध्यक्ष, मैसूर राज्य काग्रेस, 1947—50, दिवगत। श्रद्धाजलि—23-7-1984।

*वर्तमान सदस्य।

**सिद्धू, डा० एम० एम० एस०.** एम० बी० बी० एस०, जनता पार्टी (उत्तर प्रदेश), डा० यू० एस० सिद्धू के आत्मज, जन्म 8 जून, 1915, विवाह श्रीमती हरबन्स कुमारी से, 1 पुत्र, सदस्य, राज्य सभा, 3-4-1962 से 2-4-1968, 18-7-1977 से 2-4-1978 और 3-4-1978 से 2-4-1984, बी० सी० राय राष्ट्रीय पुरस्कार से सम्मानित, 1982।

**स्थायी पता** सिद्धू निवास, चारबाग, लखनऊ (उत्तर प्रदेश)।

**सिन्हा, श्री अवधेश्वर प्रसाद** बी० ए०, कांग्रेस (बिहार), श्री धनुषधारी प्रसाद सिंहा के आत्मज, जन्म जून, 1907, विवाहित, सदस्य, (1) अनंतिम संसद, (2) लोक सभा, 1952—56 और (3) राज्य सभा, 10-12-1956 से 2-4-1958, 3-4-1958 से 2-4-1964, 3-4-1964 से 2-4-1970 और 3-4-1970 से 2-4-1976, अध्यक्ष, आवास समिति, राज्य सभा, 1972—74, दिवगत। श्रद्धांजलि—3-5-1989।

***सिन्हा, श्रीमती कमला** एम० ए०, एम० एड०, जनता दल (बिहार), श्री केदारेश्वर मुखर्जी की आत्मजा, जन्म 30 सितम्बर, 1932, विवाह श्री बसावन सिन्हा से, 3 पुत्रियां, सदस्य, (1) बिहार विधान परिषद्, 1972—84 और (2) राज्य सभा, 19-4-1990 से अद्यपर्यन्त, उपाध्यक्ष, जनता पार्टी बिहार, 1986—88, अध्यक्ष/उपाध्यक्ष, एच० एम० एस०, 1987—90 और 1990।

**स्थायी पता:** एम-3/32, एस० के० पुरी, पटना (बिहार)।

**सिन्हा, श्री कृष्ण मोहन प्यारे .** बी० ए० (आनर्स) और विधि शास्त्र अंतिम वर्ष तक अध्ययन किया, कांग्रेस (बिहार), श्री द्रुद बहादुर सिन्हा के आत्मज, जन्म जनवरी, 1902, विवाह श्रीमती राजपति देवी से, 4 पुत्र, सदस्य, (1) बिहार विधान सभा, 1953—56 और (2) राज्य सभा, 10-12-1956 से 2-4-1958, दिवगत। श्रद्धांजलि—22-2-1978।

**सिन्हा, श्री गंगा शरण** (नाम-निर्देशित), श्री राम प्रसाद सिन्हा के आत्मज, जन्म 1905, विवाह श्रीमती चन्द्रमणि देवी से, 1 पुत्री, सदस्य, राज्य सभा (निर्वाचित), 3-4-1956 से 2-4-1962, 3-4-1962 से 2-4-1968 और (नाम-निर्देशित) 3-4-1968 से 2-4-1974, अध्यक्ष, प्रजा सोशलिस्ट पार्टी, 1956—59, दिवगत। श्रद्धांजलि—22-8-1988।

**सिन्हा, श्री ब्रज किशोर प्रसाद :** एम० ए०, बी० एल०, कांग्रेस (बिहार), श्री इन्द्रदेव नारायण सिन्हा के आत्मज, जन्म 21 जनवरी, 1909, विवाह श्रीमती शिव किशोरी सिन्हा से, 1 पुत्र और 1 पुत्री, सदस्य, (1) अनंतिम संसद और (2) राज्य सभा, 3-4-1952 से 2-4-1958, 3-4-1958 से 2-4-1964 और 3-4-1964 से 2-4-1970, महासचिव, बिहार प्रदेश कांग्रेस समिति, 1941—49।

**स्थायी पता :** गांव और डाकघर शिवतार, जिला गया (बिहार)।

*वर्तमान सदस्य।

